ढिबरी (२) गोल गठरी (३) व्यवस्थित रीतिसे लगाया हुआ ढेर चक्का

**चाकु** पु०, न० चाकू

**चाकु** न० बडा टुकडा टाँकी (२) थक्का (३) खजूरका गट्ठर

**चाकू** पु०, न० चाकू छुरी

**चाखडी** स्त्री० खडाउ पाँवडी

**चाखवु** स०क्रि० चाखना चखना (२) स्वादके लिए खाना, चखना [ ला ]

**चाट** वि० झेंपू खिसियाना

**चाट(ट)** स्त्री० कुत्तो आदिको खाना डालनेका पात्रविशेष (२) खानेका चसका, चाट [ चोट

**चाट** स्त्री० चाँटा, तमाचा (२) ताना

**चाटण** न० चाटना चाटनेकी क्रिया (२) चाटनेकी औषधि, अवलेह

**चाटणियु** वि० चटोरा, जिभला

**चाटणु** न० चाटकर खानेकी दवा अवलेह

**चाटलु** न० दपण आरसी

**चाटवु** स० क्रि० चाटना स्वाद लेना जीभ फेरना [ पौना (२) चप्पू

**चाटवो** पु० काठकी बडी करछी, डौवा,

**चाटूडी** स्त्री० काठकी छोटी करछी, छोटा डौआ [ चरबाँक

**चाटूडु** वि० जरूरतसे ज्यादा अक्लमद

**चाटूडु** वि० जिसे चाट खानेका चसका हो चटोरा (२) घूसखोर

**चाटो** पु० अवलेह, चटनी

**चाठु** न० चकत्ता ददोरा

**चाडियण** वि०स्त्री० एककी बात दूसरे-को कह देनेवाली चुगलखोर स्त्री

**चाडियु** वि० एककी बात अन्यको कहनेवाला लुतरा चुगलखोर

**चाडियो** पु० दुबला-पतला व्यक्ति (२) चिडियों बदरा आदिको डरानेके लिए बनाया जानेवाला मनुष्य जसा पुतला घूहा बिजूका धडका (३) गाँवका-मुहल्लेका दुष्ट व्यक्ति (४) वि० पु० चुगलखोर, लुतरा

**चाडी** स्त्री० एककी बात दूसरेको कह देना चाडी। [– करवी, खावी = चुगली खाना ] [ लाई-लुतरी

**चाडीचुगली** स्त्री० चाडी, चुगली,

**चाडु** न० गोफनका ढेला रखनेका फदा (२) दीवार आदिमें दीया रखनेके लिए लगाया जानेवाला लकडीका टोडा दीवारगीर (३) मुखडा, चेहरा (तुच्छकारमें) (४) थाला

**चादर** स्त्री० चादर, चद्दर। [–ओढवी = चादर शरीर पर ओढना (२) दिवाला निकालना। –ओढाडवी = चादरसे ढाँकना (२) महतकी मत्युके बाद उनके वारिसको गद्दी पर बिठाना (३) तबाह करना, दिवाला निकलवाना ] [ मा बिछौना

**चादरु** न० चादरसे बडा रगीन ओढना

**चादानी** (चा') स्त्री० चायकी केतली चादानी

**चानक** स्त्री० चिता खटका (२) चेतावनी (३) जागृति, चालाकी। [–आपवी = चेतावनी देना। –आववी, लागवी = सोच फिक्र करना, चेतना। –राखवी = सतक रहना (२) सोच, फिक्र करना ]

**चानकी** स्त्री० चदिया छोटी रोटी

**चानकु** न० देखिये चानकी

**चापचीप** स्त्री० टीप-टाप (२) चिक नाई, जरूरतसे ज्यादा अन्नल इस्ते-माल करनेकी आदत

**चापट** स्त्री० चपत तमाचा

चापडो पु० किसी चीजको कसकर बाँधनेका बंध, पट्टी, बंद, चिप्पड
चापवु न० हाथ या पैरका उँगलियोवाला भाग, तली
चापाचीप स्त्री० देखिये 'चापचीप'
चापाणी (चा') न० ब० व० चाय या चायके साथका कलेवा, चाय-पानी (२) स्वागत या विदाई समारंभका जल्पान [भाग तली
चापु (–प्पु) न० परका उँगलियोवाला
चाबखो पु० चाबुक, कोडा (२) लगनेवाली बात–मार्मिक वचन[ला]। [चाबखा मारवा = व्यंग्य या ममभेदी वचन कहना]
चाबुक पु० चाबुक, कोडा
चामठु न० चकत्ता, दाग, साँट
चामड वि० चमडे जसा चिकना
चामडियण स्त्री० चमारिन
चामडियो पु० चमार
चामडी स्त्री० चमडी। [–आववी = घावका भर जाना, घाव पर नई चमडी आना।–तोडी नाखवी = खूब पीटना चमडी उधेडना]
चामडु न० प्राणियोकी शरीरसे अलग की हुई खाल चमडा (२) चमडी (तुच्छकारमें)। [चामडां रगवां = सख्त पीटना, खूब मरम्मत करना।–खराब थवु = मार खाना।–चूंथावु = ठाव ठिकाने न पडना (२) बेकार श्रम उठाना (३) (स्त्रीका) शीलभंग होना मर्यादा जाना (४) बदनामी होना] [चामर वत्त
चामर पु, न० चामर, चँवर (२)
चामाचीडियु न० चमगादड
चार (२) स्त्री० चारा हरी घास
चार वि० चार, ४ (२) कुछ, कई (३) थोडा, अल्प।[–आँख थवी, करवी = ऐनक आना (२) गुस्सा होना (३) चार आँखें होना, देखा-देखी होना।–बोल कहेवा = जरा सीख या उल्हना देना। चारे हाथ होवा = कृपादृष्टि होना। चारे हाथ हेठा पडवा = कोई चारा या आधार न रहना]
चारखूणियु वि० चौकोना, चौकार
चारखूट वि०(२)अ० चौकोर चौखूटा
चारण पु० राजाओका यशोगान और बखान करनेका पेशा करनेवाली एक जातिका मनुष्य, चारण (२)वि० उस जातिका
चारणकाव्य न० 'बॅलड'
चारणी वि० चारणका, चारणसे संबद्ध (२)स्त्री०भाट–चारणोकी कविताकी भाषा (३) चारण स्त्री
चारवु स० क्रि० (ढोर) चराना (२) माहरा, गोटी, गोट चलाना
चारसोवीस वि० स्त्री० पेनल कोड' की ४२० वी धारा–धोखेबाजी छल कपट आदिके लिए (२) वि० ऐसा गुनाह करनेवाला, चारसौ बीस
चारियु वि० जिसमें सिर्फ घास उगती हो ऐसा (खेत) (२) मात्र घास-पात खानेवाले ढोरका (घी) (३) न० घसियारा, चरकटा (४) चारा बाँधनेका कपडा झाली
चारो पु० पशु-पखीकी खुराक चारा
चारो पु० चारा उपाय (२) चलन सत्ता
चारोळी स्त्री० चिरौंजी
चाल स्त्री० देखिये 'चाली'

**चाल** पु० चाल रीति रिवाज (२) चलनेका ढग, चाल (३) गति, रफ्तार (४) (खेलमें) माहरा चलना या उसका दाँव (५) चलन आचरण। [—पाडवो = रीति कायम करना प्रथा शुरू करना। (—नी) चाले चालवु = —की चाल-गतिके अनुसार चलना (२)—का अनुसरण करना]

**चालचलगत** स्त्री०, **चालचलण** न० चाल-चलन आचरण (२) चारित्र्य शील

**चालणगाडी** स्त्री० बच्चोंको खडे खडे चलना सिखलानेकी गाडी, घुडला

**चालचलाउ** वि० कामचलाउ

**चालती** स्त्री० चलता बनना। [—**पकडवी** = चलता बनना पलायन करना]

**चालबाजी** स्त्री० गोटी आदि चलानेकी रीति या होशियारी (२) चालबाजी चालाकी [ला]

**चालवु** अ० क्रि० चलना (२) किसी यत्रका गतिशील होना, चलना (३) निभना गुजर होना, उदा० आम आपणु क्या सुधी चालशे? (४) टिकना चलना काम देना उदा० आटला चोखा घणा दिवस चालशे (५) असर होना बस चलना उदा० एनु कई चालतु नथी (६) आचरण करना अनुसरण करना (७) काफी होना, हो सकना उदा० आमा आटलु दूध चालशे (८) किसी प्रवृत्तिका गतिशील बनना उदा० अहीं मसलत चाले छे (९) चलन होना प्रचलित होना। [**चालतां रस्ते चालतां** = अकारण वसे ही (झगडा मोल लेना)। **चालती वहेलमां बेसवु बेसी जवुं** = बडोंके या विजयीके पक्षमें जा घुसना]

**चालाक** वि० चालाक, होशियार, चट (२) धूर्त, काइयाँ

**चालाकी** स्त्री० चालाकी धूतता

**चाली** स्त्री० किरायेकी अनेक कोठडियोवाला बडा मकान चाल

**चालु** वि० चलता हुआ जारी (२) हालका वतमान

**चावडी** स्त्री० पुलिस चौकी, थाना

**चावडु** न० बीज गिराकर अनाज बोनेका बाँसकी नलियावाला साधन बाँसा, सेल

**चावणु** न० चना चबना

**चाववु** स० क्रि० चबाना

**चावळु** वि० जरूरतसे ज्यादा अक्ल बघारनेवाला (२) चरबाक

**चावी** स्त्री० चाभी चाबी, कुजी (२) उपाय गुर [ला]। [—**चडाववी** = उकसाना उत्तेजित करना उभाडना। —**जडवी** = रहस्य या उपाय मिल जाना]

**चास** पु० हल जोननसे बनी हुई गहरी लकीर कूड [कसौटी

**चासणी** स्त्री० चाशनी शीरा (२)

**चासन** वि० (२) अ० देखिये 'चाहन

**चाह** पु० चाह इच्छा (२) प्यार

**चाहन** वि (२) अ० जाहिर खुले आम

**चाहना** स्त्री० देखिये चाह

**चाहवु** स० क्रि० चाहना (२) प्रेम करना

**चाहे** अ चाहे मरजीमें आये

**चाळणी** स्त्री० चलनी, छलनी

**चाळणो** पु० अनाज छाननेकी बडी छलनी झरना चलना

**चाळववु** स० क्रि० कभी कभी उलट-फेर करना फेरना (२) खपरलोको फेरना

ठीक करना (३) अलग अलग तरीकेसे उपयोग करना (४) गोटी चलाना

**चाळवु** स० क्रि० छानना, चालना (२) खपरलोको ठीक करना फेरना (३) अच्छा-बुरा छाँटकर अलग करना, चुनना

**चाळा** पु० ब० व० नकल उतारना, स्वांग (२) नखरे, चाचला, हाव भाव (३) नटखटी, शरारत। [–पाडवा= किसीकी नकल उतारना]

**चाळाचसका** पु० ब० व० नाज-नखरे, हाव भाव (२) आनाकानी, टालमटूल

**चालीस** वि० चालीस, ४०

**चाळो** पु० नखरा, मटक (२) लक्षण, निशान चिह्न

**चांउ करवु, करी जवु**=हजम कर जाना, धोखा देकर या भय दिखाकर ले लेना, हड़पना, माल मारना

**चांगळु** (०) न० चुल्लू, चार उँगलियोंकी अंजली

**चांच** (०) स्त्री० चोंच (२) चोंचके जसी नोकदार चीज, नोक, उदा० 'पाघडीनी चांच' [–खूपवी, डूबवी, बूडवी= समझमें आना, अक्लका काम करना, कुछ करनेके लिए शक्तिमान होना]

**चांचड** (०) पु० पिस्सू

**चांचवो** (०) पु० गती [डकैत

**चांचियो** (०) पु० जहाजी डाकू जल

**चांडाळ** वि० (२) पु० देखिये चडाळ

**चांद** (०) पु० चाँद (२) पदक, बिल्ला

**चांदनी** (०) स्त्री० चाँदनी, ज्योत्स्ना (२) चंदोवा छत

**चांदरडु** (०) न० ताराकी धुंधली रोशनी (२) चाँदनी (३) छोटे छेदमेंसे आनेवाली रोशनीकी किरन

**चांदरणु** (०) न० देखिये 'चादरडु'

**चांदरु** (०) वि० सफेद चित्तीदार (२) निरंकुश, मस्ताना [ला]

**चांदलियो** (०) पु० चदा, चदामामा

**चांदलो** (०) पु० टीका। [चांदलो चोंटवु =नसीबमें लिखा जाना, पल्ले पडना]

**चांदवु** (०) वि० नटखट, शरारती (२) न० नटखटी, शरारत

**चांदी** (०) स्त्री० चाँदी (धातु)। [–जेवु =बिल्कुल उजला]

**चांदी** (०) स्त्री० एक सक्रामक रोग, उपदश (२) जहाँसे चमडी छिल गई हो या उभरी हो ऐसा छाला। [–पडवी=छाला पडना]

**चांदु** (०) न० छेददार घाव, व्रण, उपदंश रोग (२) घावका दाग, चकत्ता (३) लाछन, दाग [ला] (४) छिद्र, दाय [गोल आकार

**चांदो** (०) पु० चाँद (२) उसके जसा

**चांप** (०) स्त्री० किसी भी यत्र या साधनका चलाने या बद करनेकी कल, चाप पेच (२) सिटकिनी (३) रोब, धाक [ला] (४) इशारा, चेतावनी (५) चिंता फिक्र। [–चडाववी= दाबनेके लिए कलका घोडा उठाना (२) उकसाना। –राखवी = दाब रखना दबावमें रखना (२) चिंता या फिक्र करना, सँभाल लेना]

**चांपतु** (०) वि० सख्त, कडा (२) जल्द असर करनेवाला

**चांपवु** (०) स० क्रि० चाँपना, दबाना (२) जलाना, झुलसाना (३) घूस देना [ला] (४) ठूसना

**चांपु** (०) न० पके कटहलका बीजकोष, कोया

**चाल्लो** पु० तिल्व, टीका (२) ल्लाटमें चिपकानेकी बिंदी या टिकिया (३) मगल अवसर पर दो जाती पसाकी भेंट, बराक टीकेका रुपया (४) ठीक तरह नही गला हुआ (दालका) दाना। [–अमर रहो = (स्त्रीका) सौभाग्य अखड रहो। –चोटवो, यवो = इतने रुपयोका बेकार खच होना (२) इतन रुपयोका जुरमाना होना]

**चिकाखाई** स्त्री० देखिये शिकाकई'

**चिकार** वि० भरपूर चक, ठसाठस (२) लबरेज

**चिखल** पु० कीचड चीखल [प]

**चिचरूको** पु० झूला

**चिचियारी** स्त्री० किकियाना चिल्लाहट

**चिचूको (–डो)** पु० चिंआ चिंचा

**चिचोडो** पु० ईख परनका कोल्हू

**चिटनीस** पु० चिटनवीस

**चिठठी** स्त्री० चिटठी खत पुरज़ा (२) मृत्युकी खबर देनेवाली चिटठी कहा वत (३) सिफारिशी चिटठी सिफा रिशनामा। [–उपाडवो = चिटठी उठा कर खास वस्तुके अधिकारीका नाम निश्चित करना। –नाखवो = उसके लिए चिटठी डालना]

**चिडावु** अ० क्रि० चिडचिडाना चिढना

**चिडियल** वि० चिडचिडा

**चिढाणु** वि० चीकट और वदबूदार

**चिणगारी** स्त्री० चिनगारी

**चितडु** न० चित चित्त [प]

**चितरामण** न० चित्र (२) चित्रकारी

**चितरावबु** स० क्रि० चित्र बनवाना

**चितार** पु० चित्र (२) हूबहू बयान

**चितारो** पु० चितेरा चित्रकार

**चिताळ** स्त्री० चीरी हुई लकडीका टुकडा, फटठा चला

**चित्त** न० चित्त मन (२) ध्यान [ला]

**चित्तो** पु० चीता

**चित्र** न० चित्र तसवीर

**चित्रकाम** न० चित्रकारी

**चित्रो** पु० देखिये चीतरो

**चियरियु** वि० देखिये चीथरेहाल'

**चिनगारी** स्त्री० देखिये चिणगारी

**चिनाई** वि० चीनमें बनाया हुआ (२) चीन देशका चीनी (३) चीनी मिट्टीका बनाया हुआ (४) नाजुक वस्र टिकाऊ मगर आकर्षक

**चिपासियु** वि० कजूस (२) बातका बतगड बनानेका आदी

**चिबावलु** वि० देखिये चबावलु

**चिमोडी** स्त्री० चिचडी किलनी

**चिराई** स्त्री० चिरवाई चीरनेकी उज्रत

**चिराग** पु० चिराग दिया (२) दियेकी लौ

**चिराडो** पु० देखिये चीरो [चिराई

**चिरामण** न० (–णी) स्त्री० देखिये

**चिरावबु** स० क्रि० चिराना चिरवाना

**चिरावु** अ० क्रि० चिरना फटना ग्रकना

**चिरूट** पु० स्त्री० चुरुट सिगार

**चिरोडी** पु० एक प्रकारका नम पत्थर

**चिंतवबु** स० क्रि० मनन करना सोचना

**चिंता** स्त्री० चिंता फिक्र (२) विचार

**चीक** पु०, स्त्री० वनस्पतिमें से निकलने वाला चिकना रस या दूध निर्यास

**चीकट** वि० चिकना चीक्ट (२) तेल, घी आदि लगा हुआ (३) न०, स्त्री० चिकनाई (४) चिकनी चीज़ (घी तेल आदि) या ऐसे पदार्थमें रहनेवाला स्निग्ध तरल–नली तरव चरबी फट'

चीकटावु अ०क्रि० घी, तेल आदिसे चिकटा होना, चिकटना, चिकनाना (२) घी, तेल लगा हुआ पदार्थ खानेसे रोग या फोडेका बढ जाना
चीकटु वि० चिकटा, चीकट (२) चिकना, लसदार [नापन
चीकणाई(–ग) स्त्री० चिकनाई, चिक-
चीकणु वि० चिकना, चिपचिपा, लस-दार (२) [ला] कमखर्च, कंजूस (३) जरूरतसे ज्यादा अक्ल इस्तेमाल करनेवाला, चिकनी चुपड़ी बातें कर-नेवाला
चीकाश स्त्री० चिकनाई, स्निग्धता
चीकु न० चीकू (पेड और फल)
चीचवाटो(–डो)पु० चिल्लाहट, चिचि याना [गीत चीज़
चीज(–झ) स्त्री० चीज (२) अच्छा
चीटकवु स० क्रि० चिमटना, पिंड न छोडना, लिपटना
चीटु वि० चिकना चिकटा (२) न० मक्खन तपानेसे नीचे बठनेवाला मल, घृतमड, किट्ट [रत चिढ
चीड(ड) स्त्री० गुस्सा, रिस (२) नफ
चीड न० चीड (वृक्ष) [खिझाना
चीडववु(ड) स० क्रि० चिढाना,
चीडावु(ड) अ० क्रि० चिढना, खीजना [घुड़की, झिड़की
चीडियु(ड') वि० चिड़चिडा (२) न०
चीणो पु० एक प्रकारका मोटा अनाज, चेना
चीत वि० चित पटका उल्टा (कुश्तीमें)
चीत (०ड्) न० चित्त
चीतरवु स० क्रि० चित्र बनाना, उरे हना (२) घसीट लिखावट लिखना, घसीटना
चीतरी स्त्री० घिन, नफरत या नाराज-गीसे छूटनेवाली कँपकँपी। [–चडवी = घिनसे कँपकँपी छूटना]
चीतरो पु० चीता (२) एक प्रकारका साँप, चीतल [चला
चीतळ स्त्री० चीरी हुई लकडीका फट्ठा,
चीतळो पु० एक प्रकारका साँप चीतल
चीथडु न० चिथडा, चीथडा
चीथरी, चीथरु, चीथरेहाल देखिये 'चीथरी' आदि
चीनी वि० चीनी, चीन देशका, चीनसे सबद्ध (२) स्त्री० एक प्रकारकी सफेद मिट्टी (३) चीनकी भाषा
चीनो पु० चीन देशवासी, चीनी
चीप स्त्री० लबी चपटी पट्टी, खपची, चिप्पी, फट्टी (२) ताशके पत्तोकी घिसाई या उसकी बारी
चीपट स्त्री० खपची, चिप्पी
चीपटी स्त्री० देखिये 'चपटी'
चीपटो पु० देखिये 'चपटो
चीपडु न०, (–डो) पु० आखका कीचड, चीपड, कीचड
चीपवु स० क्रि० हाथसे दाब–खीचकर पट्टी बनाना (२) सजाकर रखना, ताशके पत्तोको पीसना, फेंटना, धोतीकी लाँगका ठीक करना (३) (बातका) बतगड करना
चीपाचीप स्त्री० बार-बार सजाकर रखनेकी क्रिया
चीपियो पु० चिमटा
चीबडी स्त्री० उल्लूकी जातिका पक्षी खूसट
चीबडु वि० चिपटी नाकवाला, चिपट
चीबरी स्त्री० दखिये 'चीबडी
चीबु वि० चिपटी नाकवाला, चिपट

**चोभडी** स्त्री० ककडीकी जातकी एक बेल
**चोभड्** न० आरिया, फूट
**चोमटी** स्त्री० देखिये 'चपटी'
**चोमटो** पु० बडी चुटकी (२) बडी चिमटी चिकोटी (३) चिमटा
**चोमनी** स्त्री० धुआँकश चिमनी (२) लैम्पकी चिमनी [(कान)
**चोमळवु** स०क्रि० मरोडना, उमेठना
**चोमळावु** अ०क्रि० कुम्हलाना मुरझाना (२) भीतर ही भीतर जलना कुढना घुरना [दरार
**चीर** स्त्री० फाँक टुकडा (२) चीरा
**चीर** स्त्री० स्त्रियाका एक रेशमी वस्त्र (२) वल्कल (३) कोई कीमती कपडा चीर (प्राय व्यग्यमें)
**चीरवु** स०क्रि० चीरना फाडना फाड ना काटना (२) बीचमें स दा हिस्से करना आर-पार निकल जाय ऐसा करना (भीडको चीरना) (३) गाहकसे उचितसे अधिक दाम लेना लूटना, कसना [ला] [अचार
**चीरियां** न० ब० व० आमकी फाँकाका
**चीरियु** *न० फाँक (२) (प्राय आमके)* अचारका टुकडा
**चीरी** स्त्री० छाटी पतली फाँक टुकडा
**चीरो** पु० चीरकर बनाया हुआ लबा पतला टुकडा धज्जी चीर (२) शिगाफ दरार (३) पाछ चीर
**चील** स्त्री० वृक्षो आदिमेंसे निकलने वाला रस निर्यास (२) एक तरहकी भाजी, बथुआ, चिल्ली
**चील** स्त्री० चील पक्षी
**चीलझडप** स्त्री० चीलकी तरह झपट्टा मारकर झट छीन लेना चीलझपट्टा
**चीलो** (चीं) पु० लीक, गडवांत (२) रिवाज, परपरा रूढि [ला]
**चीवट** स्त्री० होशियारी, दरकार
**चीस** स्त्री० चीख [चिल्लाना
**चीसाचीस** स्त्री० लगातार चीखना
**चींथरी** स्त्री० छोटा चिथडा (२) धज्जी
**चींथरु** न० फटा-पुराना कपडा या कप डेका टुकडा चिथडा, गूदड
**चींथरेहाल** वि० जो फटे-पुराने कपडे पहने हो (२) अत्यत निर्धन फट हाल [ला]
**चींदरडी** स्त्री० चिंदी (कपडकी) धज्जी
**चींदरडो** पु० (कपडेकी) बडी चिंदी धज्जी [(२) फरमाना
**चींधवु** स०क्रि० उँगलीके इशारेस बताना
**चींबोळवु** स०क्रि० देखिये चीमळवु
**चुकादो** पु० निबटारा, निणय, फसला
**चुकाववु** स०क्रि० 'चूकवु' का प्रेरणार्थक
**चुकावु** अ० क्रि० चूकवु का कमणिरूप
**चुगल** वि० चुगलखोर लुतरा (२) स्त्री० चुगली
**चुगलखोर** वि० चुगलखोर चवाई
**चुगली** स्त्री० चुगली
**चुगलीखोर** वि० चुगलखार, चवाई
**चुडेल** स्त्री० चुडल डायन
**चुनदा (-दु)** वि० चुनिंदा बढ़िया
**चुनारो** पु० चूना फूकनेवाला (२) चूनेसे पुताई करनेवाला राज (३) चूना फूक नेवाली जातिका मनुष्य
**चुप** वि० चुप खामोश (२) अ० शान्त या मौन रहनेके लिए सूचित करने वाला सकेत
**चुपकी, चुपकीदी** स्त्री० चुप्पी मौन
**चुपचाप, चुपाचुप** अ० चुपचाप

घुमावु स० क्रि० अपनी मर्जीके खिलाफ शान्त होना, मन मारना (२) भीतर ही भीतर जलना, मन मसोसना
घुलेतर न० छोटे पीढे पर जडी हुई एक प्रकारकी छुरी, हँसिया
घुलेतरो पु० आम काटनेका औजार, लकडी पर जडा हुआ बडा सरौता, अमकटना
घुसणियु वि० खोसनेकी प्रकृतिवाला (२) न० छोटे बच्चाका चाटनेका काठका खिलौना, चट्टू
घुसाड(–र)वु स० क्रि० घुसाना
घुग(–गा)ल स्त्री० पंजा, चगुल, चुगल (२) उसके जसी मजबूत पकड, दबाव, शिकंजा [ला]
चुगी स्त्री० तबाकू पीनकी नलीके आकारकी चिलम [ महसूल, चुंगी
चुंगी स्त्री० माल पर लिया जानेवाला
चुबक वि० चुबन करनेवाला, चुबक (२) अपनी ओर खीचनेवाला (३) न० चुबक वस्तु, उदा० लोहचुबक'
चुबवु स० क्रि० चूमना
चुमाळीस वि० चौवालीस, ४४
चुमोतेर वि० चौहत्तर ७४
चूक स्त्री० चूक, भूल
चूक्तु वि० चुकता, बबाक
चूकते अ० चुकता अदा
चूकववु स० क्रि० भुला देना भुलाना (२) चुकता करना निपटाना (ऋण तकरार)
चूकवावु अ० क्रि० चूकववु का कर्मणि
चूकवु अ० क्रि० चूकना गलती करना, भूलना (२) अदा होना निबटना चुकना (३) सयुक्त क्रियाके रूपमें मूल क्रियाके साथ आता है, चूकना, उदा० 'लखी चूक्यो' (४) स० क्रि० खोना, गँवाना, चूकना (अवसर, निशाना, गाडी आदि)
चूगवु स० क्रि० चुगना
चूड स्त्री० आँटी, (साँपकी) पकड, लपेट, कुडली
चूडगर पु० चुडिहारा
चूडलो पु० देखिये 'चूडा
चूडी स्त्री० चूडी (२) ग्रामोफोनका रेकाड, चूडी। [–ओ पहेरवी = नामर्द बनना, चूडियाँ पहनना]
चूडीकरम न० चूडियाँ तोड देना, चूडियाँ ठढी करना
चूडीगर पु० देखिये 'चूडगर
चूडो पु० बडी चूडी, चूडा। [–फोडवो = विधवा होना चूडियाँ ठढी करना]
चूनागच्ची(–च्छी) स्त्री० चूनकी मजबूत जोडाई (२) चूनेकी बनाई हुई पक्की छत, छत
चूनी स्त्री० हीरेकी कनी चुन्नी (२) नाककी चुन्नीवाली लौंग
चूनु न० चूनी, चुन्नी, चूनी भूसी
चूनो पु० चूना [ 'चुप' आदि
चूप, चूपकी, चूपचाप, चूपाचूप देखिये
चूमवु स० क्रि० चूमना, चुबन करना
चूर पु० चूर, चूरा [ चूण
चूरण न० चूरन बुकनी (२) औषधिका
चूरमु न० भोजनका एक प्रकार, चूरमा
चूरी स्त्री० चूर, बारीक चूरा (सुपारीका)
चूरो पु० चूरा चूर
चूल (चू ल,) स्त्री० रसाईके लिए खोदकर बनाया हुआ बडा चूल्हा, भटठी
चूलागाडी, चूलासगडी (चू') स्त्री० चूल्हेका भी काम देनेवाली अगीठी

**चूलो** पु० चूल्हा ।[**चूलामां जा, पड, पेस** =चूल्हेमें जा, भाडमें जा । **–फूकवो** =खुद रसोई पकाना, चूल्हा फूकना ]
**चूवु** अ०क्रि० चूना, टपकना
**चूवो** पु० छप्परका वह छेद जिसमेंसे पानी चूए (२) लकडी या नरेलीके जलनेसे उसमेंसे निकलनेवाला रस
**चूस** स्त्री० चूसना शोषण, दोहन
**चूसण** न० शोषण(२)वि० चूसनेवाला
**चूसणनीति, चूसणपद्धति** स्त्री० शोषण
**चूसणी** स्त्री० चटटू(२)चूस डालना
**चूसवु** स०क्रि० चूसना सोखना(२) रस सार निचोड लेना [ला]।[**चूसी खावु**=चूसकर नि सत्त्व कर डालना ]
**चू के चां न करवु**=ची चपड न करना चूं न करना
**चूक** स्त्री० पेटकी ऐंठन मरोड(२) छोटी कील, तारकी खूटी चर्रई। [**–आववी**=पेटमें पीडा होना (२) बुरा लगना नाराज होना (३) गुप्तरूपसे एतराज होना]
**चूकावु** अ० क्रि० पेटमें ऐंठन पदा होना (२) गुप्तरूपसे मनमें नाराजगी होना नही भाना [ला]
**चूखडु(–ळु)** वि० चुधा छोटी आँखो वाला, जिसकी दृष्टि मद हो
**चूचवावु** अ० क्रि० देखिये 'चुमावु
**चूचळु** वि० देखिये चूखडु'
**चूचां** न० चू या ची-तनिक भी बोलना प्रत्युत्तर देना (२)एतराज आना कानी। [**–करवु**=चू चपड करना ]
**चूधु** वि० देखिय 'चूखळु
**चूट** स्त्री० खुजली चुल्कन
**चूटणी** स्त्री० चुनना, पसद (२) चुनाव निर्वाचन
**चूटली** स्त्री०चुटकी चिकुटी ।[**–खणवी, भरवी लेवी**=चुटकी काटना या लेना]
**चूटलो** पु० बडी चूटकी
**चूटवु** स०क्रि० चुटकीसे तोडना चुनना (फूल आदि), किसी वस्तुका ऊपरका हिस्सा नाचना, खोटना(२) चुनना, पसद करना छाँटना ।[**चूटी काढवु**= चुनना छाँटना ]
**चूटावु** अ०क्रि० चुना जाना
**चूटी** स्त्री० चुटकी चिकोटी
**चूथ** स्त्री० अगतोड पीडा
**चूथवु** स० क्रि० हाथसे कुचल मसल डालना मीजना क्रम या व्यवस्था अस्तव्यस्त करना
**चूथावु** अ०क्रि० 'चूथवु का कर्मणि
**चूदडी** स्त्री० चुनरी चूदरी [प]
**चूधळु** वि० देखिये 'चूखडु
**चूवाळीस** वि० देखिये चुमाळीस ४४
**चेकवु** (च ) स० क्रि० देखिये छेकवु
**चेकचेका, चेकाचेक** (चॆ ) स्त्री०देखिये छकाछेक
**चेको** (च ) पु० छेंक (२) छेंकनेस होनवाली लकीर या दाग
**चेटक** न० भूत भूतप्रेतकी छाया (२) जादू चेटक
**चेडां** न० ब० व० पागलके-से हावभाव या चेप्टाएँ (२) छेडछाड, नटखटी
**चेतवणी** स्त्री० चेतावनी चितावनी
**चेतवदु** स० क्रि० जलाना सुलगाना (२)आग लगाना (३)इशारेसे बताना (४) चिताना
**चेतवु** अ० क्रि० सुलगना, जलना(२) आग लगना (३)इशारेसे समझ जाना (४)चौकन्ना होना चेतना
**चेताववुं** स० क्रि० देखिये 'चेतवदु'

चेन(चें) न० चन, सुख, आराम, कल (२) आनद, मजा। [—पडवु= कल पडना चन पडना ]
चेन(चें) न० चिह्न आसार
चेनचाळो(चें)पु० चिह्न निशानी(२) पु०ब०व० हाव भाव नाज-नखरे
चेनवाजी(च) स्त्री० सुख-चैन, अमन चैन, चनकी बसी बजाना
चेप पु० मवाद पीब(२)दूसरेके रोग या सबधका असर, छूत
चेप पु० दाब,दबाव (२) दुराग्रह, जिद, हठ। [—छोडवो = सग छोड दना (२) अपनी हठ छाड दना। —मूकवो, मेलवो = (सूई द्वारा)टीका लगाना(२)दुराग्रह छोडना ]
चेपवु स० क्रि० दबाना(२)निचोडना (३)खासना, रोपना
चेपी वि० छुतहा, छुतैला, सक्रामक (२) चिकना, दुराग्रही
चेरवु(चें) स० क्रि० अक्षर आदि काटना, छेंकना (२) खुचड़ या दोष निकालना, चर्चा करना, बात छेडना
चेरचेर(—रा), चेराचेरी (चें) स्त्री० खूब छेंकना बार बार छेंकना
चेरीमेरी स्त्री० बख्शिश
चेरो(चें)पु० छेंक
चेलकी स्त्री० लडकी(प्यार और तुच्छ कारमें) (२)चेली गुरनी
चेलकु न० बालक
चेलको न० लडका
चेली स्त्री० चेली चेलिन गुरनी
चेलो पु० चेला। [—मूडवो = चेला मूडना]
चेवबु स०क्रि० सेंकना गरम करना (जलनी रुई या मोमस) मुलसाना
चेह(चें) स्त्री० चिता
चेंचें(चें०)स्त्री०ची-ची(२)किच किच
चेंवेंपेंवें(चं० पें०)अ० खानगीमें, आप समें (२) स्त्री०, न० आनाकानी एतराज (३) बकवास, बडबड
चतर पु० चैत्र मास, चत
चोक(चाँ) वि० चार गुना (अकामें) (२) पु० घरके बीचकी चौकोर खुली जगह, चौक, अजिर (३) मकानके सामनेकी खुली जगह, चौक, सहन (४) मुहल्लेके बीचकी खुली जगह (५) बाजार। [—पूरवा = चौकमें सथिया(स्वस्तिक)अकित करना(२) मगल-काय करना(३)खयाली पुलाव पकाना]
चोकठु(चाँ) न० लकडीका चौकोर ढाँचा जिसमें किवाडके पल्ले जडे जाते ह, चौखट, चौकठा(२)ऐसा लकडी-का कोई चौकार ढाँचा, चौखटा फ्रेम, चौकठा (३) युक्ति, बाजी [ला] (४)मुहल्लेका सहन। [—बेसवु, बेसी जवु = सब जोडाका ठीक लगना(२) विवाह तय होना]
चोकडी(चाँ) स्त्री० × ऐसा चिह्न (२) कमरेमें बना हुआ मेंडदार चौका जिसमें मोरी रहती है चौका (३) चार आद मियोकी मडली चौकडी (४) चार युगोका समूह। [—पडवी = लिखा हुआ गलत होनेसे उस पर काट पडना, अनु-त्तीर्ण होना।—मूकवी = गलत ठहराना, रद्द करना(२)उत्तीर्ण न करना (३) गरहाजिरका चिह्न करना]
चोकवु(चाँ) अ० क्रि० देखिये 'चोंकवु'
चोकस(चाँ) वि० चौकस,तय पक्का, ठीक (वस्तु) (२) सतर्क, होशियार,

चोक्स (मनुष्य) (३) भरासेका (मनुष्य) (४) अ० अवश्य

**चोकसाई**(चाँ) स्त्री० चौक्सी चोक्साई (२) भरोसा (३) खबरदारी। [-राखवी=सतक सावधान रहना]

**चोकसी**(चाँ) पु० सोने रूपेका कस निकालनेवाला (२) चोक्सी सोने रूपेका पेशा करनेवाला (३) एक अल्ल(४) स्त्री० देखिये 'चोक्साई'

**चोकियात**(चाँ) पु० चौकीदार

**चोकी**(चाँ) स्त्री० वह स्थान जहाँ चौकीदार रहता हो चौकी (२) रखवाली चौकीदारी (३) निगरानी चौकी (४) टोल-नाका चुंगीघर (५) एक गहना (६) लकडीका चार पायावाला, चौकोर छोटा तख्ता चौकी

**चोकीदार**(चा) पु० चौकीदार

**चोकीदारी** स्त्री० चौकीदारी, रखवाली

**चोकीपहेरो** पु० चौकी और पहरा कडी निगरानी, सख्त पहरा

**चोको**(चाँ) पु० चौकोर स्थान, चौका (२) रसाई करनेके लिए गाबरस लिपी हुई जगह चौका (३) मरणासन्न व्यक्तिको लिटानके लिए गाबरस लीपकर तयार की हुई जगह, चौका। [**चोके पडवु**=मरणासन्न होना। **चोके लेवु**=मरणशय्या पर सुलाना, खाटसे उतारना। -**देवो, वाळवो**=चौका लगाना (२) घपला करना काम बिगाडना]

**चोको**(चाँ) पु० चौआ चौका (ताशका)

**चोक्कस**(चा) वि० देखिये चाकस

**चोक्को**(चाँ) पु० चौआ चौका (ताशका)

**चोख** वि० चोखा, साफ (२) स्त्री० सफाई चाखापन (३) फैसला, निबटारा [ला]

**चोखवट** स्त्री० पवित्रता, शुद्धि (२) सफाई स्पष्टता (३) निबटारा फसला

**चोखंड**(चाँ) वि० देखिये चोखडु (२) पु० चौकार आकृति (३) चारो महाद्वीप (पृथ्वीके)

**चोखडु** (चाँ) वि० चौकोर चौकोना (२) चौरस (३) चौखड

**चोखा** पु० ब० व० चावल, तडुल। [-मूकवा जवु=न्याता देने जाना। -भेगी इयळ=बडके साथ छोटा]

**चोखापूर** वि० एक चावलके बराबर (नाप या वजनमें), चावलभर

**चोखाभार** वि० एक चावलके वजनके जितना (२) जरा-सा [ला]

**चोखु** वि० देखिय चोख्खु

**चोखूण(-णियु)** (चाँ) वि० चतुष्कोण, चौकोना

**चोखूट** (चाँ) वि० चारा दिशाओमें आया हुआ तमाम चौखूट (२) अ० चारा ओर चौखूट

**चोखो** पु० चावलका दाना

**चोख्खाई** स्त्री० स्वच्छता शुद्धता (२) प्रामाणिकता सचाई

**चोख्खु** वि० स्वच्छ साफ (२) बिना मिलावटका शुद्ध चोखा, खालिस (नफा) (३) सच्चा खरा प्रामाणिक (४) स्पष्ट, साफ। [-करवु=साफ करना (२) स्पष्ट करना (३) धोगाला निकाल देना (४) खत्म करना। **चोख्खो माणस हाथ**=प्रामाणिक ईमानदार व्यक्ति]

चोल्लुंघट वि० बिलकुल साफ, साफ-सुथरा
चोगडो (चौं) पु० चारका आँक, ४
चोगणु (चौं) वि० चार गुना, चौगुना
चोगम (-रदम) (चौं) अ० चारों दिशाओंमें, चौगिर्द
चोगान (चौं) न० मैदान, चौगान
चोघडियां (चौं) न० ब० व० चार चार घडीके अंतर पर बजाये जानेवाले नगाडे, गजर
चोघडियु (चौं) न० चार घडी जितना समय (२) मुहूर्त, साइत
चोट स्त्री० चोट, आघात, वार (२) घात, दावँ, मौका (३) एक प्रकारका तांत्रिक अभिचार, मारण, मूठ (४) निशाना। [-लागवी, वागवी = अचूक वार होना, दावँ या युक्तिका सफल होना (२) चोट लगना, जख्मी होना, मोच आना ]
चोटडु (-डूक, -णु) (चौं) वि० चिपकनेवाला, चमचिच्चड
चोटली स्त्री० चोटी शिखा (२) नारियलके रेशे। [-पकडवी = चोटी दबाना (२) कान पकडना, कबूल कराना। -कातरवी = दावँ-पेचसे वसमें करना, चोटी कतरना। -लई जवी = छलना ]
चोटलो पु० स्त्रियोंकी चोटी, वेणी
चोटवु (चौं) स० क्रि० चिकनाईके कारण जुडना, चिपकना, (-से) लग जाना (२) चिमटना आग्रहपूर्वक पकडे रहना अड्डा जमाना [ला] (३) अ० क्रि० बैठना (तुच्छकारमें)
चोटाडवु (चौं) स० क्रि० चिपकाना
चोटी स्त्री० चोटी शिखा
चोट्टं वि० चोरी करनेका आदी, चोट्टा (२) लुच्चा, चाई
चोडवु (चौंड) स० क्रि० चिपकाना (२) जडना, बिठाना (३) जमाना, लगाना, मारना (धौल, सोटा) (४) ठीक, कठोर, लगती बात कहना
चोडाई (चौं) स्त्री० चौडाई
चोडु (चौं) वि० चौडा (२) चौहरा
चोडो (चौं) पु० एकके ऊपर एक रखी हुओ चीजोंका ढेर, गड्डी
चोतरफ (चौं) अ० चारों तरफ, चौगिर्द
चोतरो (चौं) पु० बडा चबूतरा, चौतरा (२) थाना, चौकी [दोसूती दुसूती
चोतारं (चौं) वि० चार तारोंवाला,
चोत्रीस (चौं) वि० चौतीस, चौंतिस, ३४
चोथ (चॉथ,) स्त्री० चौथ, प्रत्येक पक्षकी चौथी तिथि (२) देखिये 'चोथाई'
चोथाई (चौं) स्त्री० चौथाई, चौथा भाग (२) राजस्वका चतुर्थांश
चोथियु (चौं) वि० चौथे दिन पर पडनेवाला (२) न० चौथा भाग (३) छोटे बालककी मृत्युके चौथे दिन होनेवाली क्रिया या भोज
चोथियो (०ताव) (चौं) पु० चौथे दिन आनेवाला ज्वर चौथिया
चोद (-दि) श (चौं) अ० चौगिर्द, चौखूट, चतुर्दिक
चोधरी (चौं) पु० मुख्य गाडीवान, सारथि (२) गाँवकी सीमाकी चौकी करके बक्शिशमें मिली हुई जमीनकी उपज लेनेवाला (३) पहाडों और जंगलोंमें बसनेवाली एक जाति
चोधरो (चौं) पु० गाँवका मुखिया, मुखिया, चौधरी (२) 'चौधरी' जातिका आदमी

चोपार(चाँ)वि० (२)अ० बहुत, आठ आठ आँसू या फूट-फूटकर (रोना)
चोपग(-गु) (चाँ) वि० चार पैरोंवाला (२)न० पशु चौपाया [चीनी
चोपचीनी स्त्री० एक औषधि, चोब-
चोपट(चाँ) स्त्री० चौसर चौपड(२) चौसरकी बिसात, चौसर
चोपड न० घी
चोपडवु स० क्रि० चुपडना, पोतना
चोपडाववु स०क्रि० 'चुपडना' की प्रेरणार्थक क्रिया(२)गाली या अपशब्द सुनाना फटकारना
चोपडी(चाँ) स्त्री० पुस्तक, किताब। [चोपडां फाडवां=किताब बहुत पढना (व्यंग या तिरस्कारमें), पोथा पढ़ना]
चोपडु(चाँ) वि० जिसमें चार तह हों, चौहरा(२)न० चार तहोंवाली रोटी चपाती(३)किताब (तुच्छकारमें)
चोपडुं वि० चुपडी (चीज) चिकटा
चोपडो(चाँ) पु० हिसाब लिखनेकी वही बही। [-उकेलवो, काढवो = ब्यौरेवार नोट खोलना उधेडकर रख देना (२) गडे मुर्दे उखाडना]
चोपन(चाँ) वि० चौवन, ५४
चोपवु स० क्रि० खोसना रोपना, चहोरना (पौदा) (२) टीपना (३) मरम्मत करना मारना
चोपाई(चाँ)स्त्री० चौपाई(२)चारपाई
चोपाट(चाँ) स्त्री० देखिए चोपट (२) समतल भूमि मदान(३) दालानके अंदरका कमरा
चोपानियु(चाँ) न० चार-पाँच पृष्ठोंकी लघु पुस्तक पुस्तिका रिसाला चौपतिया पेम्फलेट (२)विज्ञापन, घोषणा(३) (छोटा)समाचारपत्र
चोपास(चाँ) अ० चारो ओर, चौगिर्द
चोफेर(-री) (चाँ) अ० चारो ओर
चोभीलु वि० खिसियाना लज्जित
चोमग(चाँ) अ० चारो ओर, चौगिर्द
चोमासु(चाँ) वि० चौमासेमें होनेवाला चौमसिया [महीने, चौमासा
चोमासुं(चाँ) न० बरसातके चार
चोमेर(चाँ) अ० चारो ओर, चौगिर्द
चोर पु० चोर। [-कोटवाळने दंडे = उलटा चोर कोतवालको डाँटे]
चोरचखार पु० चोरचकार
चोरटु वि० चोट्टा, चोरटा
चोरणी स्त्री० लडके-लडकियोंके पहनेका छोटा पाजामा, सुथनी
चोरणो पु० जाँघके पास तंग न हो ऐसा पाजामा, सुथना(२)बडा पाजामा
चोरदानत स्त्री० बदनीयत, बेईमानी
चोरवु स० क्रि० चुराना, चोरी करना, काममें जी चुराना, उचितसे कम काम करना, कसर करना, कमी रखना (काम मन मिहनत आदिमें)
चोरस(चाँ) पु० समकोण चतुर्भुज आकृति (२) वि० ऐसे आकारका चौरस, बराबर
चोरसो(चा) पु० मोटे कपडेका चौरस टुकडा(२)एक प्रकारकी ज्यादा चौडी चादर, चादरा [चौरानवे ९४
चोराणु(-णु) (चाँ) वि० चौरानबे,
चोराशी(-सी) वि० चौरासी ८४ (२)स्त्री० ब्राह्मणोंकी चौरासी-सभी जातियोंका समूहभोज
चोरी(चाँ) स्त्री० लग्न मंडप, चौरी
चोरी स्त्री० चोरी(२)चोरका काम
चोरीचपाटी स्त्री० किसी प्रकारकी चोरी या गुनाह चोरी चकारी

चोरीछूपी स्त्री॰ चोरी या छिपाव, चोरी छुप्प

चोरीफेरा(चाँ) पु॰ ब॰ व॰ लग्न-मडपमें वरकन्याकी अग्निकी परिक्रमा, भाँवर, फेरे

चोरो(चाँ) पु॰ चौपाल (२) पुलस-चौकी, थाना(३)बडा चबूतरा, चौरा

चोवडु(चा) वि॰ चार तहोवाला, चौपर्ता, चौतहा(२)चौगुना

चोवीस(चाँ) वि॰ चौबीस, २४

चोसठ(चाँ) वि॰ चौंसठ ६४

चोसर(चाँ) वि॰ चौलडा, चौसर(२) स्त्री॰ चार लडोंको गूँथकर कपडे पर बेल-बूटे निकालनेका काम, चौकडी (३) एक खेल, चौसर(४) चारकी गोई (बैलोंकी) (५) चौलडा हार (पुष्पोंका) [चक्का

चोसलुं (चाँ) न॰ जमा हुआ टुकडा,

चोळ(चाँ) स्त्री॰ चौरेकी फली

चोळवुं स॰ क्रि॰ मलना, मसलना(२) कुचलना, बारबार उलटपुलट करना, बिगाडना [ला]

चोळा(चाँ) पु॰ ब॰ व॰ एक दलहन, बोडा, लोबिया, चौरा

चोळाचोळ(–ळी) स्त्री॰ मीजना-मलना

चोळिया पु॰ ब॰ व॰ गलेमेंकी दोनों ओरकी गिलटी, कौवा, गलेकी घंटी

चोळी स्त्री॰ चोली

चोळी(चाँ) स्त्री॰ बोडा(फली) (२) बोडा, चौरा, लोबिया

चोळो पु॰ अँगरखेका कठा या घाट, चोला(२)फकीरोका लबा, ढीला-ढाला कुरता, चोला

चोंकवु(चाँ॰) अ॰ क्रि॰ चौंकना, भड-कना, चमकना [चिमटना

चोंटवु (चाँ॰) स॰ क्रि॰ चिपकना,

चौटु न॰ बाजार, चौहट्टा, चौक

चौद वि॰ चौदह, १४

चौदमु वि॰ चौदहवाँ(२)न॰ मृत्युके चौदहवे दिन किया जानेवाला भोज

चौदमु रतन न॰ अमृत(२)मार, दड [ला] [चौदस

चौदश(–स) स्त्री॰ चौन्हवी तिथि,

चौदशियो पुं॰ विघ्न-सतोषी

## छ

छ पुं॰'च' वर्गका – तालुस्थानीय दूसरा व्यंजन

छ वि॰ छ , छः, ६

छक अ॰ चकित, विस्मित, भौंचक

छकडु न॰,(–डो) पु॰ छका समूह, छक्डी, छक्का

छकडो पु॰ छकडा, सग्गड, बैलगाडी

छकवुं अ॰ क्रि॰ छकना, किसीके काबू में न रहना, हाथसे जाना, बहकना

छकड स्त्री॰ थप्पड, तमाचा(२)भूल-चूक

छक्कडियो पु॰ छ उँगलियोवाला व्यक्ति, छाँगुर

छक्को पु॰ छ बूटियोंवाला ताशका पत्ता, छक्का (२) पासेका वह बल जिसमें छह बिंदियाँ हों। [छक्का छूटी जवा = नाउम्मीद होना, पस्त हिम्मत होना, छक्के छूटना [

छक्को पंजो पु० सट्टे या गंजीफेका एक खेल (२) जूआ छक्का (३) दावँ पेच, छक्का-पंजा

छखुण(-णिय) वि० छ कोण या छ भुजाओवाला, षट्कोण या षड्भुज

छगड़ो पु० छ का आँक

छचोक(-चों) अ० खुले-आम, सबके सामने [गुस्सा

छछणाट पु० छन-छन (२) मिजाज,

छछरु वि० छिछला, उथला

छछुंदर न० छुछूंदर छछुंदर(२)एक आतिशबाजी (३)वि० नटखट, ऊधमी

छजावटी स्त्री० झरोखेका छोटा छप्पर, छज्जा

छजु न० छज्जा, झरोखा बारजा

छट अ० धुतकारसूचक उद्गार, धत

छटकवु अ० क्रि० छटकना, सरकना, खिसकना(२)भाग जाना [ला]

छटकारवु स० क्रि० दुतकारना

छटकु न० छटका, दावँ-पेच, जाल

छटा स्त्री० छटा, शोभा, शान(२) रीत खूबी, [(भाषण वार्ता)

छटादार वि० शानदार लच्छेदार

छटांक न० एक (कच्चा)सेरका आठवाँ भाग छटाँक

छठ स्त्री० छठी तिथि छठ

छठ्ठी स्त्री० जन्मके बादका छठा दिन, छठी। [-नु धावण काढवु, काढी नाखवु=छठीका खाया-पीया निकलना बहुत कष्ट करना(२)खूब पीटना]

छठ्ठु वि० छठवाँ छठा

छडवु स० क्रि० छड़ना, (चावल आदि) कूटकर छिल्के अलग करना (२) पीटना (३) ठगना

छडा पु० ब० व० (स्त्री या बच्चाका) चूड़ी जैसा पाँवका एक गहना, छड़ा (२) (कुकुमका) थापा

छडा(-मण) स्त्री० छड़नेकी उजरत, कुटाई छँटाई(२)छड़नेसे निकलनेवाली महीन भूसी, चावलकी महीन भूसी

छडी स्त्री० छड़ी, सीधा, पतला डंडा (२) राजाओंके राजचिह्नका डंडा, बल्लम,चोब(३)गुच्छा।[-पोकारवी= राजाओंकी स्तुति गाना]

छडीदार पु० छड़ीदार, चोबदार

छडुं वि० छड़ा, अकेला (२) [ला] कुँवारा, अविवाहित(३)जिसके बाल बच्चे न हों, अकेला [जाहिरमें

छडेचोक अ० खुले खजाने सरे बाजार,

छणको पु० छनाका छन्की आवाज (२) गुर्राहट गुस्सा (३)तुच्छकार, फटकार

छणवु स० क्रि० महीन कपड़ेसे छानना या चालना(२)कड़ी जाँच या छान बीन करना

छणवु स० क्रि० नाखूनसे खुजलाना (२) गड़े मुर्दे उखाड़ना अप्रिय बातको छेड़ना [ला]

छणणी, छणावट स्त्री० छानना, छान बीन भूली हुई बातको छेड़ना

छत स्त्री० होनेका भाव, हस्ती(२) बहुतायत अधिकता, बाढ़

छत स्त्री० मकान या कमरेके अंदरकी पक्की पाटन, छत, 'सीलिंग' (२) मकानका ऊपरका पक्का खुला फर्श, छत धाबा

छतां अ० तब भी, फिर भी

छतु वि० विद्यमान जिंदा(२)पटका उलटा, चित(३)सरल, सीधा(४)

खुला, जाहिर। [-राखवु = बरावर-बरा जारी रखना (२) सब अच्छी तरहसे सँभालकर रखना] [हुआ
छतुपाट वि० चित, पीठके बल फैलाया
छते अ० रहते हुए, होते हुए
छत्ता(-त्तु)पाट वि० देखिए 'छतुपाट'
छत्र न० बडी छतरी, छाता (२) राज चिह्नरूप छतरी, छत्र (३) रक्षण करनेवाला, पालक [[ला]
छत्रछाया स्त्री० छत्रच्छाया (२) आश्रय
छत्री स्त्री० छाता, छतरी (२) गाडी, पलग आदिके ढाँचेके ऊपरका आच्छादन, छतरी
छत्रीश(-स) वि० छत्तीस, ३६
छनाछनी स्त्री० बार-बार छन-छनकी आवाज होना (२) रुपये-पैसाकी बाढ़
छन्नु(-न्नु) वि० छानबे, छियानबे, छियानवे, ९६ [मज्दूरी, छपाई
छपाई(-मण,-मणा) स्त्री० छापनेकी
छपाववुं स० क्रि० छपाना, छपवाना
छपावु अ०क्रि० छपना, छापा जाना (२) छिपना (३) (पतंगका) एकदम नीचे गिरना
छप्पन वि० छप्पन, ५६। [-उपर भूंगळो वागवी = बहुत मालदार होना (२) बिल्कुल खयाल न रहना, गहरी नींद सोना]
छप्पन भोग पु० छप्पन प्रकारकी रसोई जो ठाकुरजीके भोगमें लगती है
छप्पनियो वि० पु० विक्रम सवत् १९५६ का बडा अकाल [छप्पय
छप्पो पु० छ चरणोवाला एक छन्द,
छबछबाववु स०क्रि० छपछपाना। (२) छपछपाकर कपडा धोना, छांटना
छबछबुं वि० छिछला (२) गदा, मैला
(३) न० घिसावसे पतला बना हुआ पत्तर (४) भीजा हुआ कागजका टुकडा
छबरडो पु० घोटाला, अव्यवस्था
छबलीकां न० ब० व० झाल-झालर, झांप। [-वगाडवां = धनदौलतका नाश होना, रुपये पैसेसे खाली होना]
छब(-बी) स्त्री० चित्र तसवीर (२) कांति, सौंदर्य, छवि
छबीलु वि० छबीला, सजीला
छमकलु न० नटखटी (२) बखेडा, दगा
छमकारवु स० क्रि० 'छम' की आवाज करना, छनकाना [छमाही
छमासिक वि० छ महीने पर होनेवाला,
छर पु० उस्तुरा, छुरा (२) मद, अहंकार (३) मस्ती, धुन। [-ऊठवो, ऊडवो = उस्तुरेका चेप लगना]
छरी स्त्री० छुरी, चाकू। [-ऊछळवी = छुरीसे मारकाट होना। -मूकवी = छुरी फेरना (२) पायमाल-करना]
छरो पु० छुरा (२) खजर (३) बंदूकका छर्रा (४) बोल-बेरिंगमें काम आनेवाली लोहेकी गोली, छर्रा
छलक अ० छलकता हो इस तरह
छलकावुं अ० क्रि० छलकना (२) गर्वसे इतराना [ला]
छलग स्त्री० छलाँग, चौकडी
छलाछल अ० लबालब (भरा हुआ)
छलावु अ० क्रि० देखिये 'छलकावु
छलूडी स्त्री० छाली कटोरी
छलोछल अ० देखिये 'छलाछल'
छवावु अ० क्रि० छाना, घिरना पसरना
छव्वीश(-स) वि० छ बीस, २६
छळ पु०, न० छल, धोखा, झाँसा
छळकपट न० छल-कपट, झाँसा-पट्टी
छळवु स० क्रि० छलना ठगना

**छळवुं** अ० क्रि० भयसे चौंकना, चौंकना

**छछेडवु** स० क्रि० छेडना, चिढ़ाना

**छटकाव** पु० छिडकाव

**छटाववु** स० क्रि० छिडकवाना

**छटावु** अ० क्रि० छिडका जाना (२) छीटें उडना, छीटोंसे तर होना, भीगना (३) गाभिन होना, मरना (गाय, भस आदिका)

**छव** पु० लत, टेव, व्यसन

**छवी, छवीलु** वि० मौजी शौक़ीन, छला (२) अमुक चीज़की आदत रखनेवाला

**छाक** पु० छाक नशा (२) मिज़ाज, अहकार (३) स्त्री० दुगध, हीक

**छाकटु** वि० शराब पीकर मदहोश बना हुआ, मतवाला प्रमत्त

**छाकटो** पु० शराबी

**छाकोटो** पु० झिडकी, लानत भत्सना

**छाछर** वि० छिछला

**छाज** न० छप्पर पर अतरवन बाँस सल्ते या बल्लियो वगरहसे किया जानेवाला आच्छादन या ये सब चीजें, छाज छाजन [छज्जा (२) परछत्ती, टाँड

**छाजली** स्त्री० अटारीकी पक्की छत,

**छाजवु** स० क्रि० लायक़-काबिल होना (२) फबना, शोभा देना छाजना, जेब देना (३) ज्यादा समय टिकना

**छाजियु** न० शोकावेगसे छाती पीटना, पिट्टस [पाट, सिल्ली

**छाट** स्त्री० पत्थरका लबा-चौडा टुकडा

**छाण** न० गाय भसका मल गोबर

**छाणवु** स० क्रि० बारीक छानना

**छाणुं** न० उपला गोहरा

**छाती** स्त्री० छाती सीना (२) दिल (३) हिम्मत जिगर। [–उपर हाथ मूकवो = छाती पर हाथ रखना –ईश्वरके सामने (सच कहना) (२) हिम्मत बँधाना। –ठोकीने कहेवु = विश्वास और हिम्मतके साथ कहना, छाती ठोककर कहना। –फूलवी = आनद या गव होना। –माँ घालवु = छातीसे लगाना ]

**छातीचलु** वि० दिलचला साहसी

**छातीफाट** अ० छाती फट जाय इस तरह, हृदयपूर्वक

**छातीभेर** अ० हिम्मतसे (२) (लड़ी चढ़ाईमें) दम भर जाय इस तरह

**छानु** वि० गुप्त छिपा हुआ (२) शान्त, चुप [न जाने ऐसा, गुप्त

**छानुछपनु (–नु)** वि० छिपा हुआ कोई

**छानुमानु** वि० गुप्त (२) छिपे छिपे, चुप चाप चोरी-चोरी

**छाप** स्त्री० एक चीज़का दूसरी पर दबनेसे पडनेवाला चिह्न निशान, मार्का, छाप (२) मुहर, ठप्पा (३) पतगका यथायथ गिरना (४) [ला] मन पर पडा हुआ असर कायम की हुई राय (५) छापनकी सफाई (६) प्रभाव; ताब

**छापखानु** न० छापाखाना 'प्रेस'

**छापरी** स्त्री० छपरिया, मडई (२) झोंपडी घर [ला] [झोपडा

**छापरु** न० घरका छाजन, छप्पर (२)

**छापवु** स० क्रि० छापना [(२) ठप्पा

**छापु** न० दनिक अखबार समाचारपत्र

**छापो** पु० छापा, धावा (२) छापेसे बनाया हुआ निशान छापा (३) लाग रसूम कर

**छाब (०डी)** स्त्री०, (०डु) न० डलिया, छिछला, छोटा छबडा दौरी

**छार (छा)** प० स्त्री० पजावेका धूरा (२) फफूदी (३) धूल (४) छार राख (५) चीज पर जमनेवाली पपडी

छारी (छा') स्त्री॰ किसी पात्र पर जमनेवाली परत या पपडी
छारुं (छा') न॰ ईंटों, मिट्टी और चूनेवाला चूरा [तीसी इकार
छारोडियां (छा') वि॰ब॰व॰पित्तवाली
छाल स्त्री॰ छाल (पेडकी)
छाल पु॰ पीछा (छाडना)
छालक स्त्री॰ छलक
छालकु वि॰ छिछला उथला (२) हलका, ओछा [ला] (३) न॰ दो बाजूवाली और बीचमें खुली गये पर लादनेकी गोनी, गठिया, खुरजी (४) चार मनकी तौल (कच्ची)
छालां न॰ ब॰ व॰ छिलके, भूसा (२) खुरड, छाले
छालियुं न॰ चौडे मुहकी कटोरी
छाली स्त्री॰ कटोरी, प्याली
छालुं न॰ कटोरा, प्याला
छावणी (छा') स्त्री॰ (लश्करी) पडाव या मुकाम छावनी
छावरवुं (छा') स॰ क्रि॰ आच्छादन करना; ढँकना (२) प्रकट न करना छिपाना
छावुं (छा') स॰ क्रि॰ छाना, ढकना
छाश (ना') स्त्री॰ छाछ, मट्ठा
छाशी (-सी) वि॰ छियासी, ८६
छांछियुं (॰) न॰ झिडकी, भत्सना
छांट (॰) स्त्री॰ नन्ही नन्ही बूँदें, फुहार (२) ऊपर ऊपरसे छीलने या काटनेसे होनेवाले टुकडे, छाँटन, छाँट। [-मारवी = गप हाँकना (२) बडाई, अभिमान हाँकना। -लेवी = छींटे डलवाकर स्पर्शदोषसे मुक्त होना]
छांटणुं न॰ (रोली-केसर वग़ैराके) छींटे फेंकना (२) (कपडे पर) छींटोंकी छाप

छांटवुं (॰) स॰ क्रि॰ छिटकना, छिडकना, बिखेरना (२) ऊपर ऊपरसे काटना, छाँटना (३) गप या बडाई हाँकना [ला] (४) घूस देना [तीसी
छांटा (॰) पु॰ ब॰ व॰ छींटे, फुहार,
छांटु (॰) वि॰ गपाडा
छांटो (॰) पु॰ छींटा (२) [ला] दाग़, कलंक (३) छुआछूत या खाने-पीनेका संबंध (४) तनिक, जरा भी, उदा॰ 'एनामां छांटोय अक्कल नथी'
छांटोपाणी (॰) न॰ शराब [ला]
छांडवुं (॰) स॰ क्रि॰ त्यागना, छोडना (२) विवाह-संबंध विच्छेद करना, तलाक़ देना, त्यागना (३) थालीमें अन्न जूठा छोडना
छांडी (-डेली) (॰) वि॰ स्त्री॰ पतिकी त्यागी हुई, तलाक़ दी हुई, त्यक्ता
छांदवुं (॰) स॰क्रि॰ लादीसे थापना - मोटा लीपना, छोपना
छांदो (॰) पु॰ गोबर और मिट्टीका लोंदा मिलावा, छाप (२) गाढ़ा लेप या लिपाई
छांय स्त्री॰, (-यो) पु॰, (॰डी) स्त्री॰, (॰डो) पु॰ छाया, साया, छाँह (२) आश्रय (३) असर, छाप [ला]
छिनाळ वि॰ छिनाला करनेवाला (२) स्त्री॰ छिनाल, कुलटा
छिनाळवुं वि॰ बदकार, व्यभिचारी
छिनाळी स्त्री॰, (-ळुं) न॰ छिनाला, बदकारी
छिपोली स्त्री॰ देखिये छीप
छी अ॰ धिक्कार या तिरस्कारका भाव प्रगट करनेवाला शब्द, थू, छि, छी (२) गदगीसूचक उद्गार, छी (३) स्त्री॰, न॰गदीचीज (४) छी, गू, मैला

**छीछरं** वि० छिछला, उथला
**छीणवुं** स० क्रि० कद्दूकश पर घिसना, कसना (२) छीलना काटना (सब्जी)
**छीणी** स्त्री० कद्दूकश, घियाकश (२) सुतारका औजार, रुखानी (३) धातु या पत्थर काटनेका औजार, टाँकी, छनी। [–मूकवी = काट डालना (२) तबाह करना, छुरी फेरना]
**छीनववुं** स० क्रि० छीनना (२) ठगना
**छीनवावुं** अ० क्रि० छीना जाना छिनना
**छीप** स्त्री० साप
**छीपवुं** अ० क्रि० बुझना मिटना (प्यास का) (२) छिपना, रुकना
**छीपो** पु० कपडा छापनेवाला छीपी
**छीबुं** न० पतीलीका ढक्कन, तश्तरी
**छींक** स्त्री० छींकनेकी क्रिया, छींक
**छींकणी** स्त्री० सुंघनी, नास
**छींकवुं** अ० क्रि० छींकना
**छींट** स्त्री० वह कपडा जिस पर रंग बिरंगी बूटियाँ छपी हो छींट
**छींडी** स्त्री० दो मकानोंके बीचकी सँकरी गली, अंतरिका
**छींडुं** न० बाडमें सँकरा रास्ता (२) [ला] ऐब दोष (३) बहाना
**छुटकारो** पु० छुटकारा नजात, रिहाई
**छुटावुं** अ० क्रि० छूटा जाना छूटनेकी क्रिया होना
**छुट्टी** स्त्री० छुट्टी (२) फुरसत
**छुट्टुं** वि० देखिये छूटुं
**छुपाववुं** स० क्रि० छिपाना छुपाना ढाँपना (मुंह) [ढकना
**छुपावुं** अ० क्रि० छिपना, छुपना,
**छूं** न० छू होना चंपत बनना
**छूट (ट)** स्त्री० कुशादगी (२) रजा, अनुमति (३) छूट ऋणकी माफी (४) पतंगको उडानेके लिए ढरियाई देना, छुडाना (५) स्वतंत्रता (६) रिआयत, कडाईका अभाव। [–आपवी = स्वतंत्रता देना रजा या आजादी देना। –थवी = छुट्टी मिलना (२) रोक या मनाहीका दूर होना (३) कमी न रहना]
**छूटक** वि० अलग-अलग भिन्न भिन्न (२) खुर्दा, फुटकर
**छूटको** पु० छुटकारा, रिहाई
**छूटछाट** स्त्री० *(ऋणमें) थोडी-बहुत* माफी देना, छूट, रिआयत (२) जगहकी बहुतायत कुशादगी
**छूटवुं** अ० क्रि० बंधन दूर होना, छूटना (२) (यकायक या जोरसे) बाहर निकलना (पसीना बू गोली आदि) (३) पाससे निकलना उदा० 'चमडी तूटे पण दमडी न छूटे' (४) (जानेके लिए) इजाजत मिलना छूटना (५) चिपकी हुई चीजका अलग होना खुलना (गाठ) (६) किसी भाव या लागणीका एकदम उमड आना–प्रगट होना (रहम गुस्सा लज्जा)। [छूटी जवुं = कैद या बंधनसे मुक्त होना (२) अदालतमें निर्दोष ठहरना। छूटी पडवुं = जवाबदारीमेंसे मुकर जाना (२) बर बाद निकम्मा जाना (मिहनत)]
**छूटाछेडा** पु० ब० व० कायदेके अनुसार विवाहका विच्छेद तलाक
**छूटुं** वि० जो बँधा न हो छुट्टा, खुला रिहा (२) फारिग बेकार नौकरी आदिसे मौकूफ बरतरफ़ (३) अलग भिन्न (४) भुरभुरा (५) कुशादा खुला *विस्तृत* (६) न० *रेजगारी खुर्दा, छुट्टा*
**छूट्छवायुं** वि० तितर बितर अलग-अलग झिलमिला (बुनाई)

छूतअछूत स्त्री० छुआछूत, छूतछात
छूपवुं अ० क्रि० छिपना, छुपना
छूपी पोलीस स्त्री० सुफ़िया पुलिस, सी० आई० डी०
छूपु वि० गुप्त, सुफिया
छूमतर न० जादू, छूमतर। [—थई जवु = भाग जाना, ग़ायब होना, छू होना]
छूछां न० ब० व० रेशे, फुचड़े
छूवण न० बदन पर सुई चुभाकर बनाई हुई बिंदी आकृति आदि, गोदना
छूदवु स० क्रि० सुई चुभाकर गोदना, गोदना (२) बारीक कूटना, कुचलना
छूदावयु स० क्रि० गुदाना, गुदवाना, कुटवाना, कुचल्वाना [जाना
छूदावु अ० क्रि० कूटा जाना (२) कुचल
छूदो पु० कूट-कूटकर बनाया हुआ लोंदा, पिंडा (२) कसकर बनाया हुआ आमका अचार
छेक अ० निपट, बिलकुल, निरा (२) पु० आख़िर, अंत [प]
छेकवुं स० क्रि० छेंकना (२) लिखा हुआ काटना या मिटा देना
छेकाछेक (—की) स्त्री० लिखे हुए अक्षरो को जहाँ-तहाँ काटना या मिटाना, छेंक
छेको पु० छेंकनेके लिए खींची हुई लकीर
छेटुं वि० दूर (२) न० दो जगहोंके बीचका फासला दूरी। [—पडवु = अंतर बढ़ना। —भागवु = अंतर कम करना]
छेटे अ० दूर फासले पर
छेडती स्त्री० छिद्र दोष, ऐब (२) नटखटी, छेड़खानी, सताना, छेड़ना
छेडवु स० क्रि० खिझाना (२) छेड़ना, टकोरना बजाना
छेडागांठण (—णु) (छे') न० वर-वधूके कपडेके छोर बाँधनेका वस्त्र, गँठबंधन, गँठजोड़ा
छेडावु अ० क्रि० चिढ़ना, खीजना
छेडो (छे') पु० आख़िरका हिस्सा, छोर, सिरा अंत (२) हद (३) कपडेका छोर, दामन (४) आश्रय, मदद [ला]। [छेडे बांधवु = गिरहमें बाँधना (सीख) (२) अपने अधिकारमें करना, इकट्ठा करना (३) व्यसन लगना। छेडे बांधी जवु = परलोकमें साथ ले जाना। —वाळवो = किसीकी मौत पर दामनमें मुह ढाँपकर रोना]
छेतरपिंडी स्त्री० ठगाई, झाँसापट्टी
छेतरवु स० क्रि० ठगना, छलना, चकमा देना [जानेका भाव, धोखा
छेतरामण न०, (—णी) स्त्री० ठगा
छेतरामणु वि० धोखेबाज़
छेतालीस (छे') वि० छियालीस, ४६
छेद पु० छेद, चीरा, शिगाफ, काट (२) छेद, सूराख (३) भिन्न संख्याकी भाजक संख्या, हर (४) नाश
छेदवु स० क्रि० छेदना, काटना (२) छेद, सूराख करना छेदना (३) निकंदन करना (४) अंशको हरसे भाग देना (गणित)
छेर (छे) स्त्री० धूल, झाडन
छेरव (छे) अ० क्रि० पतला दस्त होना, पावना
छेरटो (छे) पु० पतला दस्त पोवना
छेरटो (छे) पु० धूल, कचरा, झाडन
छेरामण (छे) न०, स्त्री० पतला दस्त, पावना
छेल (छें) पु० छैला रंगीला पुरुष
छेलछबीलु (छें) वि० छबीला, मोहक और रूपवान

**छेलबटाउ**(छॅं)वि० (२)पु० छला बन ठनकर रहनेवाला छल-छवाला [प]

**छेलाई**(छॅं)स्त्री० बांकपन छबीलापन, शौकीनी

**छेल्लु**(छे) वि० आखिरी, अतिम। [**छेल्ले पाटले बेसवु** = असलियत पर आ जाना (२) आखिरी हृद तक जाना]

**छेवट**(छे) स्त्री०, न० अत आखिर

**छेवटे**(–टे) (छे) अ० अतमें, आखिर

**छेवाडु**(छे) वि० आखिरी छोरपरका

**छेह** पु० दगा विश्वासघात

**छेंताळीस**(छॅं०) वि० छियालीस, ४६

**छयांछोकरां** न० ब० व० बाल-बच्चे

**छयु** न० छोटा बच्चा बालक छया[प]

**छयो** पु० लडका

**छो**(छो) स्त्री० फश या छत बनानेका चूनेका ममाला बनाया हुआ चूना, गच

**छो**(छॉं) अ० भले

**छोकरमत** वि० बालक जसी अल्प मति वाला या हठी (२) स्त्री० बालकपन, छोकरापन, नासमझी

**छोकरवाद** वि० बच्ची अक्लका ना समझ अविवेकी (२) स्त्री० एसा बर्ताव, छोकरापन नासमझी

**छोकरी** स्त्री० लडकी (२) कन्या, बेटी (३) (कटाक्षमें) नामद

**छोकरुं** न० सतान, औलाद बालक (२) छोटा बच्चा या बच्ची

**छोकरो** पु० लडका (२) बच्ची उम्रका पुरुष छोकरा (३) बेटा

**छोगु** न० कलगा जसा सागा हुआ या उडता हुआ फेटे या पगडीका सिरा तुर्रा (२) पगडीमें खोसा हुआ फूलका गुच्छा

**छोछ** स्त्री० सफाई या आचारकी तीव्र लागणी

**छोड** पु० छोटा पौधा, पौदा

**छोड**(छॉं) न० पेडकी छाल जो सूखकर कडी बनी हो (२) सूखा हुआ गभ (३) नाकमें चिपकनवाली रेट आदिकी सूखी पपडी

**छोडवु** स०क्रि० खोलना बधन खोलना, छूटे ऐसा करना (२) तजना, छोडना

**छोडवो** पु० पौधा पौधा

**छोडाववु** स० क्रि० छुडाना

**छोडियु**(छॉं) न० छाल या उसका टुकडा चिप्पड (२) लकडीका पतला टुकडा छिलपट चिप्पड। [**छोडियां काढो नाखवां, पाडवां** = उलहना देना, कडी आलोचना करना आडे हाथो लेना (२) मारना]

**छोडी** स्त्री० लडका [(२) छिलका

**छोडु**(छा) न० छालका टुकडा, चिप्पड

**छोतरु**(छा) न० छिलका

**छोते**(–त्ते)**र**(छॉं)वि० छिहत्तर, ७६

**छो ने**(छा) अ० भल ही

**छोबध**(छो) वि० फश या पलस्तरवाला

**छोभावु** अ०क्रि० खिसियाना [हुआ

**छोभीलु, छोभु** वि० खिसियाना झेंपा

**छोरु**(–रु) न० छोरा, बालक

**छोल** पु०, स्त्री (लकडी आदि) छीलनेसे निकलनेवाली चिप्पड छिलके छीलन

**छोलवु** स० क्रि० ऊपर ऊपरसे काटना छीलना, खुरचना (२) छिलका उतारना (फलका) (३) खरादना, छीलना (४) (कटाक्षमें) लूटी लेना खराब उस्तुरेसे हजामत करना (५) फटकारना, डांटना [ग]

छोलाटवु स० क्रि० बहुत छीलना (२) सख्त फटकारना डाँटना [ला]
छोलावु अ० क्रि० छिलना
छोवु स० क्रि० स्पर्श करना, छूना, (२)अ०क्रि० स्पर्शसे अपवित्र होना
छोवु (छो) स० क्रि० पलस्तर करना, छोपना
छोळ (छॉळ,) स्त्री० तरंग, लहर (२) छलकना, छलक (३) बहुलता, इफ-रात, भरमार
छोंतेर (छॉ०) वि० देखिये 'छोतेर'
छ्याशी (-सी) वि० देखिये 'छाशी'

## ज

ज पु० 'च' वर्गका—तालुस्थानीय तीसरा व्यंजन
ज अ० ही (ज़ोर देने और अनन्यता या निश्चय बतानेके लिए इसका प्रयोग होता है), उदा० 'त्यां ज तने ज'
जईफ वि० ज़ईफ, वृद्ध (२) दुर्बल
जक (ज॑) स्त्री० ज़िद, हठ (२) झक-झक, हुज्जत, उदा० 'लेवु होय तो ले नकामी जक छाड'
जकड स्त्री० जकड, पकड, शिकंजा
जकडवु स० क्रि० जकडना, कसकर बाँधना पकडना
जकात स्त्री० जकात, आयातकर, चुंगी (२) (इस्लाममें) दान, खैरात ज़कात
जकाती वि० जकातका जकातसे संबद्ध (२) जकातके योग्य (३) पु० जकाती
जक्की वि० झक्की हठी
जख मारवी (ज॑) = पछताना, झख मारना, पराजय स्वीकार कर ठिकाने आना
जखम पुं० ज़ख़म, ज़ख्म घाव
जखमी वि० ज़ख़मी ज़ख्मी घायल
जगन पुं० यज्ञ (२) अति कठिन या बडा काम [ला]
जगमशहूर वि० जगत्प्रसिद्ध, जगज़ाहिर
जगबत्रीशी (-सी) स्त्री० अफवाह, किंवदंती
जगा स्त्री० जगह, स्थान ठिकाना (२) खाली जगह (३) नौकरी (४) साधुओंका मठ। [—आपवी = बैठनेको जगह देना (२) नौकरी देना। —पूरवी = खाली जगह (नौकरी, काम) पर किसीको रखना। —लेवी = ज़मीन खरीदना (२)—का स्थान सम्हालना]
जगाड(-व)वु स० क्रि० जगाना
जगावु अ० क्रि० 'जागवु'का भावे, जगना
जग्या स्त्री० जगह
जघु न० बच्चा
जज पु० जज, न्यायाधीश [आदि
जजमान (०वृत्ति) देखिये 'यजमान'
जजियावेरो, जजियो पु० मुसल्मान शासनकालका गैरमुसलमानों पर एक कर, जज़िया
जटियु न० बालोंकी उलझी हुई या सूखी लट जटा, झाटा
जड स्त्री० जड मूल (२) खूँटी, मेख (३) स्त्रियोंका नाकका बिना चुन्नीका एक छोटा गहना लौंग, भागली। [—उखेडवी, काढवी = जड उखाडना

जडमूलसे नाश करना।—घाली बेसवुं= स्थिर होना, जड जमाना]
जडज पुं० जज, न्यायाधीश
जडतर वि० जडाऊ जडाईके कामका—उस कामसे सबद्ध (२) न० पच्चीकारी, जडाई जडनेका काम या रीत
जडबा(—बां)तोड वि० जिसका उच्चारण सर्व न हो, जबडातोड (२) मुहतोड, जबडातोड, बलवान
जडबुं न० जबडा कल्ला। [—भांगी नाखवु=मुह पर सख्त मार मारना]
जडबेसलाक अ० चमकर मजबूतीसे
जडभरत वि० जड, नासमझ (२) इस नामका एक योगी
जडमूळ न० मुख्य मूल
जडवुं स० क्रि० एक वस्तुको दूसरीमें मजबूतीसे बठाना जडना
जडवं अ० क्रि० मिलना, हाथ आना (२) खोई हुई चीजका मिल जाना
जडसु वि० बडे डील डौलका मगर कम अक्ल (व्यक्ति) [उजरत]
जडाई स्त्री० जडाई (जडनेकी रीत या
जडाउ (—व) वि० जडाऊ, जडाववाला (२) पु०, न० वह जेवर जिस पर नग या रत्न जडा हो
जडियु न० मुख्य जड जड
जडियो पु० जडिया पच्चीकार
जडी स्त्री० जडी जडी-बूटी
जडीबुट्टी स्त्री० चमत्कारी असर करने वाली बूटी जडी-बूटी
जण पु० जन व्यक्ति
जणतर न० जनन, जनना (२) बालक (३) प्रौलाद सतति [देना
जणवुं स० क्रि० जनना बच्चेको जन्म
जणस स्त्री० जिन्स, चीज (२) माल, सौदा (३) रोकड-बाकी (४) गहना, जेवर (५) अफीम
जणसभाव स्त्री०, न० धन-दौलत और गहना-पाता मूल्यवान चीजें
जणाववु स० क्रि० 'जाणवु' की प्रेरक क्रिया, जताना, जनाना
जणावु अ० क्रि० 'जणवु', 'जाणवु' का कर्मणि (२) दिखाई देना (३) बाहर आना जाहिर होना, खुलना
*जतन न०, (—ना) स्त्री० जतन, यत्न,* हिफाजत
जतरडु न०, (—डो) पु० जता, सोने-चादीके तार खीचनेका एक औजार
जथाबध अ० थाक, फुटकरका उल्टा
जथो पु० जत्था जूथ दल
जथ्याबध अ० देखिये जथाबध'
जथ्थो पु० देखिये 'जथो'
जनता स्त्री० जनता, लोग-बाग
जनम पु० जन्म, जनम, पैदा होना (२) जिन्दगी जीवन। [—आपवो=पैदा करना जन्म देना]
जनमकुडळी स्त्री० कुडली जन्मकुडली
जनमकेद स्त्री० उमरकैद, डामल
जनमकेदी वि० (२) पुं० जिसे उमरकैदकी सजा हुई हो उमरकैदी
जनमगाठ स्त्री० बरसगाँठ सालगिरह
जनमटीप स्त्री० डामल आजीवन कारावास, उमरकैद
जनमवु अ० क्रि० जन्म लेना, जनमना
जनमारो पु० जन्मसे मृत्यु तकका काल सारी जिन्दगी या उम्र जनमारो [प]
जनमोजनम अ० हर एक जन्ममें
जनमोतरी, जन्मोत्री स्त्री० जनमपत्री, जन्मपत्रिका जायचा [छिनाला
जना(०कारी) स्त्री० जिना, जिनाकारी,

जनाजो पुं० अरथी, जनाजा (२) जनाजेके पीछे जानेवाला जुलूस
जनानखानु न० जनानखाना, अंतःपुर, हरम
जनानी वि० जनाना, स्त्री-संबंधी, स्त्रियोंका, उदा० 'जनानी जोडा' (२) नामर्द, नपुंसक
जनानो पुं० जनाना, परदेमें रहनेवाला स्त्री-समुदाय या उसका जनानखाना, हरम
जनाब वि० जनाब, श्रीमान
जनावर न० जानवर, पशु (२) शिकारी जानवर, हिंस्र पशु, हिंसक
जनेता स्त्री० जननी
जनोई स्त्री०, न० जनेऊ, उपवीत
जनोईवाढ वि० जनेऊवा हाथ – बायें कंधे पर तलवारका तिरछा काटता हुआ (वार)
जन्नत न० जन्नत, स्वर्ग [जिंदगी
जन्म पुं० जनम, जन्म (२) जीवन, जन्मकुंडली (–ळी), जन्मकेद, जन्मकेदी, जन्मगांठ, जन्मटीप, जन्मवुं देखिये 'जनम' आदि ['जनम' आदि
जन्मोजन्म, जन्मोतरी, जन्मोत्री देखिये
जपत वि० जब्त, कुर्क, राज्य द्वारा दंडके रूपमें जब्त किया हुआ, जब्तशुदा (२) कर्जके एवजमें जब्त किया हुआ, जब्तशुदा
जपती स्त्री० जब्ती (२) कुर्की
जप्त, जप्ती देखिये 'जपत', 'जपती'
जबर वि० जबर, बलवान, बड़ा, भारी सख्त, बहुत (कद बल सत्ता, गति आदिमें) (२) उर्दू लिखावटमें ह्रस्व अकारका चिह्न जबर
जबरज(–द)स्त वि० जबरदस्त, जोरावर [बलात्कार, ज्यादती
जबरज(–द)स्ती स्त्री० जबरदस्ती,
जबराई, जबरी स्त्री० देखिये 'जबरदस्ती'
जबरुं वि० जबरा, बलवान (२) मुश्किल [ला] [जबान
जबान स्त्री० जबान, जीभ (२) बोली,
जब्बर वि० देखिये 'जबर'
जम जेवुं = भयंकर और क्रूर (२) जमकी भाँति अपना काम करने करानेमें अटल (व्यक्ति), उदा० 'जम जेवो माथे छे पछी शुं थाय'
जमडो पुं० जम, जमदूत
जमण न० जीमना, भोजन (२) जेवनार, जाति भोज, जेंवनार
जमणवार पुं०, स्त्री० जेवनार, जाति-भोज (२) उसकी तिथि या दिन
जमणुं वि० दाहिना। [जमणो हाथ = मुख्य मददगार व्यक्ति, दाहिना हाथ]
जमपुरी स्त्री० यमनगरी, यमलोक
जमरूख न० अमरूद [पेड़
जमरूखडी, जमरूखी स्त्री० अमरूदका
जमवुं स०क्रि० जीमना (२) लाभ होना, कमाना, ऐंठना (कटाक्षमें) [ला]
जमा वि० जमा, जमा हुआ, इकट्ठा (२) बहीखातेमें जमाके बाजूका, जमाका (३) स्त्री० आमदनी, जमा, प्राप्ति-वसूल (४) जोड़, जुमला, जमा
जमाई पुं० जमाई, दामाद
जमाउधार न० जमा और खर्च, आय खर्चका हिसाब, जमा-खर्च
जमाखर्च, जमाखर्च पुं०, न० आय और खर्च, जमा-खर्च [कराना
जमाडवुं स० क्रि० जिमाना, भोजन

जमात स्त्री० जमात जमाअत, समूह (२) नागा साधुओंकी जमात

जमान पु० ज़ामिन जमानतदार

जमानी स्त्री० ज़मानत ज़िम्मेदारी

जमानो पु० ज़माना युग बहुत समय (२) देशकालकी आचार विचारादि की अमुक स्थिति या उसका काल। जमानानुं खाधेल = ज़माना देखा हुआ, अनुभवी पक्का

जमापासुं न० जमा बहीमें वह भाग जहाँ प्राप्ति या आमदनी लिखी जाती है

जमाबंदी (-धी) स्त्री० जमाबंदी बंदोबस्त [पासु

जमाबाजु(-जू) स्त्री० देखिये जमा

जमाव पु० जमाव भीड़ जमघट

जमावट स्त्री० जमाना (२) किसी चीज़में खप जानेवाली मिलावट

जमाववुं स०क्रि० जमाना

जमावसूल स्त्री०, न० जमाबंदी लगानकी उपज

जमीन स्त्री० ज़मीन भूमि (२) खेतीके योग्य ज़मीनका टुकड़ा खेत (३) घावके भर जानेसे आनेवाली नई चमड़ी, खुरंड। [-आववी = घाव भर जाना। -मां पेसवुं = नाटा रहना (२) बहुत शर्म आना ज़मीनमें गड़ जाना]

जमीनदार वि० ज़मीनकी मालिकी रखनेवाला (२) पुं० ज़मीनका मालिक (३) ज़मादार

जमीनदारी वि० ज़मींदारका ज़मींदारसे संबद्ध (२) स्त्री० ज़मींदारी

जमीनदारी पद्धति स्त्री० लगान अदा करनेकी वह पद्धति जिसमें किसानोंके बदले मालगुज़ार-ज़मींदार सरकारको मालगुज़ारी अदा करता है

जमीनदोस्त वि० ज़मींदोज़ तहस-नहस

जमे वि० (२) स्त्री० देखिये 'जमा'

जमयो पु० खुखड़ी, कटार जैसा एक हथियार

जर पु० ज़र, धन सोना (२) ज़रतार

जरकसी वि० ज़रकश कलाबत्तूनी

जरख न० एक जंगली प्राणी लकड़बग्घा

जरजोखम न० पैसा आदि जोखिम

जरथोस्ती वि० ज़रतुश्तका ज़रतुश्ती (२) ज़रतुश्तका अनुयायी (३) पु० पारसी

जरदालु(-लू) न० ज़रदालू, खूबानी

जरदी स्त्री० अंडेके अंदरका पीला रस, ज़रदी

जरदो पु० तबाकूका चूरा, ज़रदा

जरवुं अ० क्रि० जीर्ण-जर्जरित होना, घिस जाना छीजना या दूर दूर होना (२) पचना हज़म होना

जरा वि० (२) अ० ज़रा थोड़ा

जराक वि० (२) अ० ज़रासा अल्प

जरातरा अ० थोड़ासा नहींवत

जरायत वि० वर्षाके पानीसे होनेवाला चौमसिया (फसल)

जरी स्त्री० ज़री कलाबत्तू ज़रीका माल (२) वि० ज़रकश ज़रबफ्त

जरी वि० (२) अ० ज़रा थोड़ा, कुछ

जरीक वि० (२) अ० थोड़ासा नहींवत्

जरीकाम न० ज़रीका काम कसीदा, सलमे सितारेका काम, ज़री

जरीपुराणुं वि० पुराना, टूटा-फूटा विशेष पुराना

जरूखो पु० देखिये 'झरूखो'

जरूर स्त्री० उपयोगिता ज़रूरत

जरूर स्त्री० ज़रूरत आवश्यकता, ग़रज़, हाजत उपयोगिता (२) अ० ज़रूर, अवश्य, बेशक

= मौज मारना, लुत्फ उठाना।
—पड़वी = सुख भोगना, आनद मिलना, मज़ा आना ]
मज़ाक स्त्री० मज़ाक, हँसी दिल्लगी
मजागरु न० (किवाडका) कब्ज़ा, कुलाबा
मजानु वि० मज़ेदार, मनोहर, जिसमें आनद आये मज़ेका
मजाल स्त्री० मजाल, सामर्थ्य
मजियारु वि० सयुक्त साझेका (२) न० भागीदारी, पत्तीदारी साझा
मजीठ स्त्री० एक वनस्पति, मजीठ
मजीठियु वि० मजीठके रगका, गहरे सुर्ख रगका मजीठी
मजूर पु० मजदूर मजूर, श्रमजीवी
मजूरण स्त्री० मज़दूरनी, मज़दूरन
मजूर महाजन न०, मजूरसघ पु० मज दूर सघ
मजूरी स्त्री० मज़दूरी श्रम, मेहनत (२) उजरत मेहनताना मज़दूरी मजूरी [मजूषा
मजूस स्त्री० लकडीका बड़ा पिटारा,
मझधार स्त्री० मनधार, मँझधार
मझलु वि० मझला बीचका, मँझला
मझा मझानु देखिये 'मजा' आदि
मटक स्त्री० नखरा, मटक
मटकावबु स० क्रि० (बात करते हुए) आँखें मटकाना, चमकाना
मटकु न० पलकका गिरना झपक
मटको पु० मटक नाज नखरा लटका
मटमटाववु स०क्रि० आँखें मटकाना, चमकाना
मटवु अ०क्रि० मिटना, दूर होना, नष्ट होना (२) रोगमुक्त होना स्वस्थ होना
मटोडी स्त्री० मिट्टी मट्टी [मलवा
मटोडु न० मिट्टी कचरा आदि कूड़ा,
मठ पु० एक दलहन, मोठ
मठ पु० साधुओंका आश्रम, मठ (२) विद्याधाम
मठारवु स० क्रि० मसलना, गूधना (२) मठरनेसे या रदेसे ठीक करना मठारना (३) बनना-ठनना, सजना-सँवरना (४) मारना, पीटना, मरम्मत करना (५) छककर, मज़ा ले-लेकर खाना
मठियु न० मोठके आटेका पापड
मठियो पु० कपासकी एक जात
मठेरवु स० क्रि० देखिये 'मठारवु'
मठो पु० दही मथकर बनाई हुई छाछ, लस्सी, मथित (२) (दहीकी) एक खाद्य चीज़
मडदाल वि० देखिये 'मुडदाल'
मडदु न० मुरदा मुर्दा, शव
मडम स्त्री० यूरोपीय गोरी स्त्री, मेम
मडागांठ स्त्री० खोलने पर भी न खुलने-वाली गाठ [कसकर (लिपटना) ]
मडु न० मुरदा । [मडाने पेठे=मज़बूतीसे,
मढवु स०क्रि० मढना (चीज़) [मडैया
मढी, मढूली स्त्री० कुटी मडई, मढ़ी,
मण पु० चालीस सेरका वजन मन (कच्चा) । [—नु पांचशेर करवु=खूब पीटना, पीटकर भरता बना देना ]
मणको पु० मनका, गुरिया
मणा स्त्री० कमी त्रुटि खामी
मणियार पु० चूड़ियाँ बनानेवाली एक जातिका आदमी चुडिहारा, मनिहार
मणियु वि० जिसमें एक मन वजन चीज़ समा सके (बरतन टोकरा, बोरा आदि), मनका
मणियो पु० मन वजनका बाट, मन
मणीकु न० (—का) पु० मन वजनका बाट या माप

**मत** पु० न० मत राय(२)सप्रदाय पथ धममत (३) दुराग्रह हठ (४) वोट मत। [–आपवो = राय देना (२)वोट देना। –बाधवो = मत स्थिर करना राय कायम करना। –लेवो = राय पूछना]

**मतदार** पु० मताधिकारी मतदाता

**मतदारमडळ** न० चुनावका हल्का निर्वाचन-क्षेत्र

**मतपत्र** पु० न० मतपत्र

**मतपेटी** स्त्री० मतपेटिका वेलट बाक्स'

**मतवालु** वि० मस्त मतवाला उन्मत्त (२) नशेमें चर मतवाला

**मता** स्त्री० माल मत्ता दौलत

**मति** स्त्री० मति बुद्धि। [–बगडवी = मति मारी जाना अक्ल सठियाना। –सूझवी = विचार आना]

**मतियु** वि० जो अपना मत न छोडे हठी जिद्दी, दुराग्रही

**मतीलु** वि० हठी जिद्दी

**मतु** न०गवाह और कबूलत करनेवाले के दस्तखत। [–करवु, मारवु = सही हस्ताक्षर करना]

**मथक** न० मुख्य स्थान केन्द्रस्थान

**मथवु** स० क्रि० बिलोना मथना(२) अ० क्रि० मेहनत करना अत्यधिक परिश्रम करना [परिश्रम रगड

**मथामण** स्त्री० मथना मथन(२)कडा

**मथाळु** न० शीर्षक हेडिंग'(२)चोटी शिखर किसी वस्तुका सिरा, सबसे ऊपरी हिस्सा

**मथोटी** स्त्री० मवेशियोंके सीगोंका मूल वाला हिस्सा माथा पेशानी(२)वह घब्बा जो साडीके सिर परके हिस्सेमें पडता है

**मथोडु** न० वह नाप जो मनुष्यकी ऊँचाई जितनी हो पुरुष(२)उतनी गहराई पुरुष

**मददनीश** वि० मददगार सहायक

**मदनियु** न० हाथीका बच्चा मकुना

**मदरेसा** स्त्री० मदरसा शाला

**मदार** पु० स्त्री० मदार आधार, भरोसा

**मदारी** पु० भालू बदर साँप आदि सधाकर नचानवाला मदारी

**मध** न० शहद मधु (२) शहद जसी मिठास उदा० मधवाळी जीभ'

**मध** अ० मध्यमें बीचमें

**मधपूडो** पु० शहदका छत्ता मोहार करड [शहदकी मक्खी

**मधमाख (–खी)** स्त्री० मधुमक्खी

**मधरात** स्त्री० आधीरात मध्यरात्रि

**मधुरु** वि० मधुर मीठा

**मध्यम** वि० मध्यम बीचका मझला (२) मझोला न बडा न छोटा

**मध्यमसर** अ० मध्यम रीतिसे, मर्यादित मात्रामें [भूमध्यरेखा

**मध्यरेखा(–या)** स्त्री० विषुवरेखा

**मध्यवर्ती, मध्यस्थ** वि० मध्यवर्ती बीचमें स्थित मध्यस्थ (२) तटस्थ उदासीन मध्यस्थ (३) मध्यस्थ बिचवई [स्थता बिचवई

**मध्यस्थी** स्त्री० मध्यस्थ होना मध्य

**मध्यान(–ह्न)** पु० मध्याह्न दोपहर

**मध्ये** अ० मध्यमें बीचमें(२)भीतर अदर

**मन** न० मन चित्त(२)दिल, अत करण (३)इच्छा जी मन। [–उपरथी काढी नाखवु = मनसे दूर करना भुला देना। –उपर लेवु = ध्यान देना खयाल करना। –ऊठवु ऊतरवु, ओसरवु = दिलसे उतरना मनसे उतरना मनमें अनादर हो जाना।

–कह्यु करतु नथी=मन नही मानता, मन सतुष्ट नही होता है। काचु, ढचुपचु मन=डाँवाडोल, अस्थिर मन। –घालवु=मन लगाना, मन देना जी लगाना। –चक-डोळे चडवु=मन विचलित, डाँवाडोल होना, मनका अनिश्चयकी दशामे होना। –चोरवु=मनकी बात न कहना (२) ध्यान न देना (३) अन्यका मन हरना, मन मोह लेना। –चोटवु=मन लगाना, जी लगना (२) भाना, रुचना। –थवु=जी करना, मन होना इच्छा होना। –थी ऊतरी जवु=मनसे उतरना, मनमें तिरस्कार हो जाना। –नु मनमा रही जवु=इच्छा पूर्ण न होना, मनकी मनमें रहना। –नु मेलु=मनका मैला, खोटा। –नो मेल=अतरकी गुप्त बात (२) कपट, बुराई। –परोववु=जी लगाना, दत्तचित्त होना, मन लगाना। –बेसवु=रुचना, जी लगना, मन भाना। –मारवु=इच्छाओको दबाना मन मारना। –मां ऊगवु=खयाल उठना, मनमें आना। –मा ऊतरवु=समझमें आना। –मां गाठ वाळवी=गाँठ बाँधना, याद रखना (२) निश्चय करना, गाँठना। –मा घोळावु=बार-बार मनमें उठना। –मां फूलवु फुलावु=हरखना मन ही मन फूलकर कुप्पा हो जाना इतराना। –मूकीने, मेलीने=सहे दिलसे जी खोलकर, मन मला किये बिना। मोटा मननु=उदार दरियादिल। –वतवु=मनमें क्या है यह जानना परखना। –वळवु=सतोप होना, मन मानना। –वाळवु=मन मना लेना, मन शान्त करना ]

मनखादेह पु०, स्त्री० मनुष्यकी देह

मनखो पु० मनुष्योचित जीवन। [–वगा ड्वो=जीवन व्यय गँवाना ]

मनगमतु वि० मनभाया, प्रिय मन पसन्द [मनचाहा

मनपसद वि० मनपसन्द, दिलपसद,

मनफेर वि० जिसमें थोडासा फर्क हो (२) पु० उचे, थके हुए मनको दूसरी ओर लगाना, मनबहलाव

मनभावतु वि० मनभाता, दिलपसद

मनमानतु मनमान्यु वि० मनमाना, जितना जी चाहे, यथेच्छ

मनमोजी वि०मनमौजी स्वच्छद, मौजी

मनवर स्त्री० अतिथि-सत्कार, पाहुनी, पहुनाई

मनववु स० क्रि० मनाना

मनवार स्त्री० जगी जहाज़, युद्ध-पोत

मनसूबो पु० मनसूबा इरादा, विचार

मनस्वी वि० मनमौजी, स्वच्छन्द (२) अच्छे ऊँचे मनवाला मनस्वी (३) स्थिर-चित्त, मनस्वी (४) मानी स्वाभिमानी

मना (०ई) स्त्री० मना, मनाही निषेध

मनाई हुकम पु० मनाही करनेवाला या जनानेवाला हुक्म निषेधाज्ञा

मनाम(–व)णु न० मनुहार मनावन

मनाववु स० क्रि० मनाना

मनावु अ० क्रि० 'मानवु' का कर्मणि, माना जाना, राजी होना

मनियार पु० देखिये मणियार

मनीआडर पु० मनीआडर

मनुहार पु० मनुहार मनावन

मनोहर वि० मनोहर सुदर (२) न० सिरका पहनावा, आभूषणरूप

शिरोवेष्टन, उदा० माथा वरता मनोहर मोटु'
मपावबु स० क्रि० मापवु का प्ररणार्थक
मपावु अ० क्रि० 'मापवु' का कर्मणि
मफत अ० मुफ्तमें बिनदामा मुफ्त
मफतनु, मफतियु वि० मुफ्तका सेंतका व्यथका (२) मुफ्तखोर
मफलर न० गुलूबन्द, 'मफलर
मबलक (–ग) वि० अतिशय पुष्कल
मम पु० ब० व० चबेना
ममम पु० खाना खुराक, उदा० मममनी पडी छे, टपटपनी नही'
ममत पु० न० हठ दुराग्रह (२) होड चढा-ऊपरी। [–मूकवी = हठ छोडना। ममते चडवु = हठ करना जिद पर आना ]
ममता स्त्री० ममता, अपनापन अह भाव (२) स्नेह ममता
ममताळु वि० ममतायुक्त स्नेही
ममती (०लु) वि० हठी आग्रही
ममरी स्त्री० मुरमुरे जसे छोटे दाने
ममरो पु० मुरमुरा (२) बत्तीका जला हुआ हिस्सा गुल (३) उकसाना टुपकना। [–मूकवो = झगडा लगा देनेवाली बात धीरेसे कहना, टुपकना ]
ममळावबु स० क्रि० किसी चीज़को गलानेके लिए मुहमें रखकर चूसना, चुभलाना टुघलाना
ममी स्त्री० न० रक्षित शव मोमिया
मरक मरक अ० मुसकाते हुए
मरकवु अ० क्रि० देखिये मलकवु'
मरकी स्त्री० महामारी मरी, वबा (हैजा प्लेग आदि)
मरघी स्त्री० मुरगी मुर्गी
मरघु न० मुरगा
मरघो पु० मुरगा, मुर्ग, कुक्कुट कुक्कड
मरची स्त्री० लाल मिचका पौधा (२) कानका एक गहना, मुरकी (३) एक आतिशबाज़ी
मरचु न० लाल मिच मिच, मिरचा (२) मिच जसा छोटा मगर तीखा मनुष्य [ला] । [–मीठु भभरावबु = नमक मिच मिलाना। मरचां ऊठवां, लागवां = बुरा लगना, मिचें लगना ]
मरजाद स्त्री० अदब तमीज (२) पुष्टि मागकी आचारप्रणाली
मरजादी वि० पुष्टिमार्गके विशिष्ट आचारके अनुसार चलनवाला (२) स्त्री० पुष्टिमागकी आचारप्रणाली
मरजियात वि० अपनी मरजी पर अव लबित, ऐच्छिक इख्तियारी
मरजी स्त्री० मरजी मर्जी, इच्छा खुशी। [–राखवी, साचववी = मरजीके अनुसार बरतना ]
मरजीवो पु० समुद्रमेंसे मोती निकालने वाला, पनडुब्बा मरजिया (२) मौतकी परवाह नही करनेवाला जान पर खेलनेवाला मरजिया [ला]
मरड पु० स्त्री० ककड (चना बना नेका) (२) सडक बनानेमें काम आने वाला रोडा कक्ड गिट्टी
मरड पु०, स्त्री० देखिये मरडाट'
मरडवु स० क्रि० मोडना टढा करना (२) ऐंठना मरोडना
मरडाट पु०, स्त्री० मुडना टेढाई, ऐंठन (२) टढापन वक्रता रीस (३) गव घमड (४) नाज़ लटका
मरडावु अ० क्रि० मरडवु क्रियाका कर्मणि मुडना (२) चिढना, क्रोध

करना, रीस करना (३) नखरे करना, मटकना [मराडफली

मरडाँग(-गों,-गिं,-गीं,)ग स्त्री०

मरडियो पु० एक प्रकारका रोडा जिसे जलाकर चना बनाते हैं, ककड, कच्चा चूना

मरडो पु० मरोडा, पेचिश, आमातिसार

मरण न० मरण, मौत मृत्यु (२) नाश, तबाही। [—मगडवु = मरणो मुख व्यक्तिको सुख न मिलना दु खी होकर मरना (२) उत्तरक्रिया ढगसे न होना]

मरणतोल वि० मर जाय ऐसा या उतना (मार)

मरणपथारी स्त्री० मृत्युशय्या [जिया

मरणियु वि० जानपर खेलनेवाला मर

मरणु न० मरण, मरन, मौत

मरतबो पु० मरतबा, दरजा, रुतबा

मरद पु० मरद, पुरुष, मर्द (२) वीर पुरुष, मर्द (३) वि० बहादुर वीर, मर्द

मरदाई, मरदानगी स्त्री० मर्दानगी, पुरुषत्व (२) बहादुरी, मर्दानगी

मरदाना (—नो) वि० मरदाना, मर्दाना पुरुष-सबधी, मर्दोंका (२) पुरुषोचित, मर्दाना

मरवु अ० क्रि० मरना, नष्ट होना, मरण होना (२) तबाह होना घाटा सहना डूबना वसूल न होना, मरना (रुपया पावना) (३) (धातु आदिको) भस्म कुश्ता हो जाना, मरना (४) भीतर जाना, सोखना पच ना किसी चीजमें मिल जाना, मरना (५) टलना, दूर हटना (तुच्छकारमें) (६) पिटना, मारा जाना मरना उदा० 'सोगटी मरी गई,'। [मरतां जीवतां = (भविष्यमें) किसी भी दिन। मरवा ? = क्यो, अकारण, खाली, उदा० 'त्यां मरवा गया हता ?'। मरी जवु = मरना, दब जाना, नष्ट हो जाना (भूख, प्यास, पाखानेकी हाजत आदि) (२) मुरझाना, सूखना (३) पिटना, मारा जाना (गोट, मोहरा)। मरी पडवु = जान तोडकर कोशिश करना, मर मिटना, मर पचना (२) बलि, निछावर जाना, मोहित होना, मरना (किसी पर)। मरी परवारवु = (मवा) मर जाना, तबाह हो जाना, मर मिटना। मरी फीटवु = देखिये 'मरी पडवु'। मरी मथीने = मर पिटकर, मरते-जीते, ज्यों-त्यों करके]

मरवो पु० अँबिया, टिकोरा, अबी

मरसियो पु० मरसिया, स्यापा (कहना)

मरहूम वि० मरहूम, स्वर्गस्थ

मरामत स्त्री० मरम्मत, दुरुस्ती

मरियु न० गोल मिर्च, मिर्च (२) मिर्चसा तीखा-क्रोधी मनुष्य [ला]

मरी न० काली या सफेद गोल मिर्च, मिर्च

मरीमसालो पु० गरम मसाला (२) [ला] अतिशयोक्ति, नमक मिर्च

मरेठण स्त्री० मराठा स्त्री [स्त्री

मरेठी स्त्री० मरेठी वनस्पति (२) मराठा

मरेठो पु० महाराष्ट्रका निवासी, मराठा

मरो पु० मौत (२) मौतकासा दुख, मौत, शामत, मुसीबत

मरोड पु० घुमाव मोड (अक्षरका) आकार (२) देखिये 'मरडाट'

मरोडवु स० क्रि० देखिये 'मरडवु'

मर्द, मर्दाई, मर्दानगी, मर्दाना (—नो) देखिये 'मरद' आदि

मल पु० मल्ल, पहलवान

मलकवु अ० क्रि० मुसकाना, मुसकराना, मुस्कराना मुलकना [प]
मलकाट पु० मुसक्राहट मुस्कराहट (२) हर्ष आनंद
मलकावु अ० क्रि० देखिये 'मल्कवु'
मलखम, मलखभ पु० मलखम मलखम
मलम पु० मरहम
मलमपटी(–ट्टी) स्त्री० मलमपटो(–ट्टो) पु० मरहमपट्टी [मसलना
मलवु स० क्रि० मिलना (२) मलना
मलाई स्त्री० मलाई बालाई (२) क्रीम
मलाजो पु० अदब लिहाज मुलाहजा (२) लिहाजके कारण स्त्रियोका परदा रखना या करना परदा
मलावडा(ला') न० ब० व० मीठे बोल बोल्कर खुश करना
मलीदो पु० मलीदा चूरमा (२) सत्त्व युक्त खुराक (३) मार मरम्मत [ला]
मवडावबु मवाडवु स० क्रि० भीतर समा सके ऐसा करना, अँटाना समाना, भरना [न हो मोडरेट
मवाल वि० नरम धीमा जो जोशीला
मवाली पु० कगाल भिखारी (२) गुडा
मवाळ वि० देखिये मवाल
मशालची मशाली पु० मशालची
मशियाई वि० मौसीका मौसेरा
मशी स्त्री० मसि काजल (२) दाँत साफ या काला करनेका चूर्ण, मजन मिस्सी
मशी स्त्री० मच्छरकी तरह काटनेवाला छोटा जतु मश मच्छर
मश्करी स्त्री० मसखरी मजाक ठट्ठा
मश्करो पु० मसखरा (२) विदूषक (राजाका)
मस वि० ज्यादा पुष्कल
मस न० मिस बहाना
मसको पु० मसका, मक्खन (२) श्रीखड बनानेका पानी निकाला हुआ दहीका लाल थक्का (३) चापलूसी, खुशामद [ला]
मसलत स्त्री० साथ मिलकर की जाने वाली विचारणा मसलहत, परामर्श
मसलतसमिति स्त्री० विषयविचारिणी समिति [गूधना
मसळवु स० क्रि० मसलना, मलना,
मसाण न० मसान मरघट
मसाणियु वि० मसानका (२) श्मशान जाकर आया हुआ (३) कगाल मन हूस–असगुनियाँ [ला]
मसाणियो पु० शवके साथ श्मशान गया हुआ व्यक्ति (२) मसानका भगी मसानिया
मसालो पु० गरम मसाला (२) कोई चीज बनानेकी जुटाई हुई सामग्री, मसाला (३) जोडाईके लिए रेत चूना आदि मिलाया हुआ सामान, गारा मसाला। [–भभराववो = नमक मिर्च डालना रुचिकर बनाना बढाकर कहना (बात आदि)]
मसालेदार वि० मसालेदार
मसियाई वि० देखिये मशियाई'
मसी स्त्री० देखिये मशी (२) ईखका एक रोग
मसीद स्त्री० मसजिद मस्जिद। [–काटे वळगवी = नेकी करते करते बला पीछे लगना]
मसुर स्त्री० एक दलहन मसूर
मसूदो पु० मसविदा मसौदा
मसूर स्त्री० देखिये मसुर
मसूरियु न० गोल तकिया मसूरक, उदा० गालमसूरियु

मसो पु० मस्सा, मसा (२) अर्श, मसा
मसोड़ु न० मसूड़ा मसूढा
मसोतु न० चूल्हमे गरम बरतनको पकडकर उतारनेका कपडा, साफी
मस्त, मस्ताना, मस्तानु वि० मस्ताना, मस्त, नशेमें चूर उन्मत्त
मस्ती स्त्री० तूफान, ऊधम, उधम (२) मस्ती, मतवालापन नशा
मस्तीखोर वि० शरारती ऊधमी
महा पु० माघ मास, माह
महामारी स्त्री० महामारी, हैजा
महार पु० भंगी, मेहतर
महाराज पु० महाराज बादशाह (२) वष्णवोंके आचार्य (३) ब्राह्मण, संत राजा आदिके लिए संबोधन महाराज (४) ब्राह्मण रसोइया
महाराणी स्त्री० बडी रानी महारानी
महारूपक न० रूपक काव्य 'एलेगरी'
महारेखा स्त्री० (–) ऐसा विरामचिह्न निर्देशक, 'डश [व्या]
महाल पु० ज़िलेका एक भाग, तहसील
महालक(–का)री पु० तहसीलदार (सरकारी अफसर)
महालवु अ० क्रि० ठाटबाटसे खुशीमें इधर उधर टहलना
महावत पु० महावत, पीलवान
महावरो पु० मुहावरा अभ्यास
महाविद्यालय न० महाविद्यालय 'कालिज'
महाविराम न० महाविरामका ( ) ऐसा चिह्न, 'कालन, विसर्गचिह्न [व्या]
महिना पु० ब० व० गर्भ रहना [ला]
महिनो पु० महीना मास (२) मासिक वेतन दरमाहा। [–आववो यवो (स्त्रीका) महीनेसे होना ऋतुमती होना (२) मासिक वेतन मिलना]
महियर न० नैहर, मायका
महियारी स्त्री० अहीरिन ग्वालिन
मही न० दही
महीं अ० में, भीतर
महुडी स्त्री० महुएका छोटा पेड (२) तौल्ा, महुएकी शराब। [–चडवी = शराबके नशेमें चूर होना, शराबका नशा छाना] [गुलेदा, कोइना
महुडु न० महुएका फल, कोलैंदा
महुडो पु० महुएका पेड, महुआ
महुरत न० देखिये 'मुहूर्त
महुवर स्त्री० मदारीका बाजा महुअर
महेक(हॅं) स्त्री० महक, खुशबू
महेकवु (हॅं) अ० क्रि० बास आना महकना
महेकाट (हॅं) पु० महक, गंध
महेणाटू(–टो)णा(हॅं, टॉ) न० ब० व० ताने मर्मवचन
महेणु (हॅं) न० ताना, मर्मवचन। [–मारवु = ताना मारना; फबती कसना]
महेतर (हॅं) पु० हरिजनोका मुखिया (२) भंगी, मेहतर
महेतराणी (हॅं) स्त्री० मेहतरानी, भंगिन
महेतल (हॅं) स्त्री० मुहल्त, मुद्दत, समय
महेतागीरी (हॅं) स्त्री० गुमाश्तागिरी, कारिंदगी
महेताजी (हॅं) पु० देखिये 'महेतो'
महेती (हॅं) स्त्री० शिक्षिका (२) शिक्षककी स्त्री [कारिंदा गुमाश्ता
महेतो (हॅं) पु० शिक्षक (२) कारकुन,
महेनत (हॅं) स्त्री० मिहनत, मेहनत
महेनताणु (हॅं) न० मेहनतका बदला, मजदूरी पारिश्रमिक, मेहनताना
महेनतु वि० मेहनती, परिश्रमी
महेफिल (हॅं) स्त्री० महफ़िल जल्सा (२) वनभोजन, गोट

महेमान(हैं) पु० मेहमान अतिथि
महेमानगत(-ति), महेमानगीरी महे मानी स्त्री० आतिथ्य, मेहमानदारी, मेहमानी
महेर(हैं) स्त्री० मेहर कृपा दया
महेरबान वि० मेहरबान कृपालु
महेरबानी(हैं) स्त्री० मेहरबानी, कृपा
महेरामण(हैं)पु० समुद्र [कहार
महेरो(हैं)पु० पालकी ढोनेवाला महरा,
महेल(हैं) पु०, महेलात(हैं)स्त्री० महल
महेल्लो(हैं)पु०महल्ला, मोहल्ला टोला
महेसूल(हैं) स्त्री०, न० महसूल भूमि कर, लगान (२)जकात चुंगी(३) राज्यकी कुल आय
महेसूली वि० महसूल-सबधी महसूली
महोबत(हों) स्त्री० मुहब्बत, मित्रता, स्नेह (२) प्रेम, मुहब्बत, प्रीति
महोबती (हों) वि०मुहब्बती, स्नेही, प्रेमी
महोर(हों) स्त्री० सोनेका एक अग्रेजी सिक्का गिनी मुहर(२)छाप, सिक्का मुहर, मोहर। [-मारवी, लगाववी = मुहर करना, मुहर लगाना (२)पक्का करना या प्रामाणिकताकी सनद दे देना, मुहर लगाना]
महोरु(हों)न० शतरजकी गोटी मोहरा
महोल(-लात) (हों) देखिये 'महेल'
महोल्लो(हों) पु०देखिये 'महेल्लो'
मळ पु० मल मैल विष्ठा
मळतर न० नफा कमाई लाभ
मळतावडु वि० मिलनसार मेली
मळतियुं वि० साथमें काम करनेवाला, साथी मेली मुलाकाती (२) अमुक पक्षसे मिला हुआ पक्षकार
मळवुं अ०क्रि० मिलना जुडना सटना एकमें हो जाना, मिश्रित होना(२) एक होना मेल करना मिलना(३) इकट्ठा होना भेंट होना भेंटना मिलना (४)एकसा होना समान होना(५) मेल होना मिलना(६)पाना, मिलना (७)लाभ होना, हाथ लगना। [मळतु आववु = समान होना एकसा होना मिलना (२) अपनी जगह पर ठीक बैठता हुआ होना ठीक आना, अँटना। मळी जवु = एक हो जाना पक्षमें हो जाना मिलना। मळया भाईनी प्रीत = कहनेभरकी नामकी प्रीति]
मळसकु न० भोर तडका प्रभात
मळी स्त्री० गाडीके पहियेमें औंगे हुए तेल और चीकटसे बननेवाली कालिख कालिख(२)हनुमानकी प्रतिमा परके तेल और सिंदूरका मल
मकोडी स्त्री० छोटा चीटा छोटा मकोडा
मकोडो पु० चींटा, चिउटा, मकोडा
मगल(-ळ)वि० मगल, शुभ, कल्याण कारी(२)पु० मगल ग्रह मगल(३) मगलवार(४)न० मगल कल्याण सुख (५)शुभ अवसर (६)मगलगीत(७) ग्रथके प्रारभमें की जानेवाली इष्टदेवकी स्तुति मगलाचरण। [-गावां = लग्नके समयके गीत – मगल गीत गाना सोहले गाना] [-फरवा = ब्याह करना]
मगळफेरा पु० ब० व० फेरे भाँवर।
मगळसूत्र न० मगलसूत्र (सधवा स्त्रिया गलेमें पहनती हैं) (२)स्त्रियोंके गलेका एक गहना
मगळाचरण न० मगलाचरण (ग्रथारभमें या शुभ कार्यमें) (२)[ला] आरभ
मगाववुं स०क्रि० मँगवाना, मगाना
मछा स्त्री० मनशा, इच्छा, विचार
मजीरा पुं० ब० व० मजीरे मँजीरे

मजूर वि० मजूर, स्वीकृत, सम्मत
मजूरी स्त्री० मजूरी, स्वीकृति, सम्मति
मडल न० मडल, गोल घेरा, हल्का, कुडली(२)समूह मडली, मडल जमात (३)जिला, प्रदेश, मडल (४) बारह राज्योका समूह, मडल
मडलि(–ली)क पु० कर देनेवाला करद राजा, मडलीक
मडली स्त्री० छोटा मडल मडली, टोली छोटा समुदाय, जमात
मडलेश(–श्वर) पु० मडलेश्वर
मडवु स०क्रि० मुस्तदीसे लगना जुटना। [मड्या रहेवु = किसी काममें मुस्तदीसे लगे रहना जुटना]
मडळ, मडळि(–ळी)क, मडळी, मडळेश (–श्वर) देखिये 'मडल' आदि
मडाण न० आरभ, नीवें (२) कुएँकी घिरनी और उसके साथकी लकडियाँ। [–करवु माडवु = आरभ करना किसी कामकी बुनियाद डालना]
मडाववु स० त्रि० 'माडवु' क्रियाका प्रेरणाथक शुरू कराना
मडावु अ०क्रि० 'माडवु' का कमणि
मतर पु० देखिये 'मत्र'। [–मारवा = मत्रसे प्रभावित करना, जादू करना]
मतरवु स०क्रि०मत्र द्वारा वशमें करना मत्रका असर डालना (२) भरमाना, सिखा देना[ला]। [मतरी जवु = धोखा चकमा देकर ले जाना उदा० 'मारा रूपिया मतरी गयो ]
मत्र पु० मत्र(शब्द या शब्दसमूह) (२) कानमें कही जानेवाली बात मत्रणा, सलाह, मत्र। [–आपवो = दीक्षा देना मत्र देना (२) समझा, सिखा देना। –फूकवो = कान फूकना, चिताना, सावधान करना(२)अभिमत्रित करना, मत्रप्रयोग करके शक्ति देना। –मारवो = मत्रसे वशमें करना, मत्रमुग्ध करना। –मूकवो, मेलवो = गुप्त मत्रणा, सलाह देना]
मत्री पु० मत्री, सलाहकार, सचिव(२) मुख्य कार्यकर्ता, सस्थाका सचालक, मत्री, 'सेक्रेटरी'
मदवाड पु० मांदगी, बीमारी, रोग
मदिर न० मदिर, देवालय(२)घर, मदिर(३)विद्याका धाम [सस्तौ
मदी स्त्री० मदता, कमी (२) मदी,
मदु वि० मद धीमा, सुस्त(२)थोड़ा
मा (निषेधायक)अ० मा, मत, न
मा स्त्री० मा, माता, माँ। [–नु जण्यु = मांजाया, मांजायी, सगा, सहोदर]
माईकांगलु वि० माताका कहा करनेवाला(२)नामद, डरपोक, निबल
माईल पु० मील
माकड(–ण) पु० खटमल
माख स्त्री० मक्खी। [–डूबी जवी (तेलमा) = कमजोर बनकर चुप हो रहना, खिसियाना। –मारीने मीघोववी = बहुत कजूसीसे बरतना। माखो मारवी = मक्खी मारना, कुछ न करना, बेकार बठा रहना, जूती चटखाते फिरना]
माखण न० मक्खन (२)[ला] खुशामद चापलूसी। [–चोपडवु लगाववु = चापलूसी खुशामद करना]
माखणचोर पु० माखनचोर, श्रीकृष्ण
माखणियु वि० मक्खन जैसा मुलायम (२)खुशामदी [ला]
माखी स्त्री० देखिये 'माख' मक्खी

मांग पु० मांग रास्ता (२) जगह, बैठक (३) स्थान, अवकाश गुंजाइश। [-आपवो, देवो = किसीको बढने आदिके लिए जगह देना (२) सत्कार करना। -करवो = रास्ता कर देना मांगमेंसे हट जाना (२) अवकाश या जगह कर देना। -मूकवो (-नी आगळ) = किसीसे घटिया निकृष्ट होना। -मुकाववी (-नी पासे) = श्रेष्ठता कबूल कराना लोहा मनवाना]

मांग(ग) स्त्री० मांग, खपत (२) तकाजा, पावना मांगना

मांगण पु० भिखारी मंगता मंगन (२) न० मांगना याचना

मांगणियात वि० भिखमंगा, मंगन टुकडगदा [(२) खपत मांग

मांगणी स्त्री० मांग, सवाल प्रार्थना

मांगणु न० मांग मांगना (२) लेना पावना (३) बन्दी-प्रत्यर्पण एक्स्ट्रे डिशन'। [-करवु = मांगना]

मांगतु वि० मांग करता हुआ (२) न० लेना पावना

मांगवु स० क्रि० मांगना याचना करना, कुछ देनेकी प्रार्थना करना (२) वापिस देनेके लिए कहना। [मांगी खावु = टुकडे मांगकर जीना। मांग्या मेह = मांग या जरूरतके अनुसार मेंह (बरसना)]

मागशर पु० मार्गशीर्ष मास अगहन मगसिर [विपयक]

मागु न० मांग मंगनी (प्राय लग्न

माछण स्त्री० मच्छीमारकी या मच्छी मारनेवाली स्त्री मल्लाहिन मछुइन

माछली स्त्री०, (-लु) न० मछली

माछी पु० मछुआ, मच्छीमार (२) मांझी मल्लाह मांझी

माजण्यु वि० मांजाया, सगा सहोदर

माजाई स्त्री० मांजाई, बहन

माजायु वि० मांजाया, एक मांका

माजायो पु० मांजाया भाई

माजी वि० माजी पहलेका आगेका (२) मरहूम, स्वर्गवासी (३) स्त्री० दादी (४) अबा माता (५) माई

माझम वि० बीचका मझला, मंझला

माझा स्त्री० मर्यादा हद। [-छोडवी मूकवी = मर्यादाका त्याग करना। -साचववी = मर्यादाका पालन करना]

माटली स्त्री० मटकी, छोटा मटका

माटलु न० मिट्टीका एक बरतन, मटका

माटी स्त्री० मिट्टी (२) मास। [-ढांकवी = ऐब पर परदा डालना मिट्टी डालना। -थवु = बिगड जाना, मिट्टी होना। -मा मळी जवु = मिट्टीमें मिलना नष्ट होना] [मद, पुरुष

माटी वि० जोरावर (२) पु० पति (३)

माटे (०करी ०ने) अ० लिए, वास्ते -के कारण (२) इसलिए, इस कारण

माठु वि० अशुभ, बुरा, अनिष्ट। [-लागवु = बुरा लगना दिल दुखी होना]

माडी स्त्री० मां (२) दुर्गा, आद्या शक्ति, माता [हिम्मतवाला

माडीजायो पु० वीर पुरुष माईका लाल,

माड पु० महल, मंजिलवाली सुंदर इमारत आलीशान इमारत (२) मुहल्ला टोला (३) एक राग

माण(ण,) स्त्री० पतखोरा गागर

माणवु स० क्रि० अनुभव करना भोगना अ० क्रि० सुख होना मजा लूटना

माणस पु० न० मनुष्य, इंसान। [-नी बगलमांथी ऊडी जवु नीकळी जवु माणसमांथी नीकळी जवु = इंसानियत

गवाना (२) नपुंसकता प्राप्त करना, पुरुषत्व गँवाना ]
माणसाई स्त्री० मनुष्यता, इसानियत
माणियो पु० धियांडा
माणा स्त्री० बारह मनकी तौल (कच्ची)
माणक न० माणिक, मानिक
माणेकठारी स्त्री० शरत्पूर्णिमा कोजागर
मातबर वि० खुशहाल, तालेवर
मातु (०तातु) वि० हृष्ट-पुष्ट (२) मत्त
मात्रा स्त्री० बारहखडीमें वर्णके ऊपर लगाया जानेवाला (ʻ) यह चिह्न, मात्रा (२) काव्य या संगीतमें एक स्वरके उच्चारणमें लगनेवाला काल, मात्रा (३) धातुकी भस्म, रसायन (४) किसी चीजका योग्य परिमाण, मात्रा, प्रमाण [वृत्त
मात्रामेळ छंद पु० मात्रिक छंद, मात्रा-
मायाकूट स्त्री० माथापच्ची, झंझट पचडा (२) बेकार श्रम वला, चरखा झंझटवाला काम
मायाकूटियु वि० झंझटवाला, झंझटी
मायाफोक स्त्री० माथापच्ची झंझट
मायादीठ अ० प्रति मनुष्य, फी आदमी
मायाफरेल (–लु) वि० सिरफिरा, मिजाजवाला क्रोधी
मायाफोड स्त्री० सिरपच्ची, मगजपच्ची
मायाफोडियु वि० झंझटी (काम) बखेडिया (मनुष्य)
मायाभारे वि० मिजाजी सरकश
मायावटी स्त्री० वह कपडा जो साडीमें सिरके नीचेके हिस्सेमें सिया जाता है (२) सिर परके कपडे पर पडे हुए तेलके धब्बे (३) सिरका भाग, पगानी, माथा (४) आबरू [ला] [वाला कर
मायावेरो पु० फी आदमी लिया जाने

माथु न० सिर, खोपडी (२) घडेके ऊपर-का भाग सिर (३) किसी चीजका अग्र भाग, माथा, सिर। [माथा उपर (होवु) = मुरब्बी सरपरस्त होना (२) सिर-आंखो पर होना, सम्मान्य होना, उदा० 'आव्या तो माथा उपर'। माथाना वाळ घसाई जवा = बहुत दु ख सहन करना (२) अधिक परिश्रम उठाना पडना, सिर खपाना। माथानु फरेल, फाटेल = किसीका कहा न माननेवाला सरकश। माथानो मणि, मुगट = सरदार, सिर-ताज (२) पति, सिरताज। माथामां गज घाल्या होवा = किसीसे न दबना। माथामां टपला वागवा = ठोकर उठाना; दु खका अनुभव करना। माथामां धूळ घाल्वी = इज्जत पर पानी फेरना। माथामां पवन भरावो = घमडमें चूर होकर अकडकर चलना, इतराना (२) सिर चकराना, चक्कर आना। माथामां भूत भरावु = गलतफहमी या वहमका भूत सवार होना। माथा वगरनु = निडर जान पर खेलने-वाला। –आपवु = सिर देना, प्राण निछावर करना। –उठाववु = देखिये 'माथु ऊचकवु'। –ऊचकवु = सिर उठाना विरोध मुकाबला करना। –ऊचु राखवु = सिर ऊंचा करना, आत्मसम्मानपूर्वक रहना, मगरूरी रखना सिर उकसाना। –कापवु = बहुत नुकसान पहुँचाना (२) दगा देना। –फूटवु = मगज चट कर जाना (२) सिर धुनना, सिर पर खाक उडाना शोक करना। –बजवाळवु, खणवु = विचारमें पड जाना सोचमें पडना (२) शरमिंदा होना, खिसिया जाना।

–घालवु = देखिये माथु मारवु । –घूम थवु, चडवु = सिर घूमना, चक रामा, सिरमें दद होना । –चडाववु = सिर खाना । –झीकवु = मायापच्ची करना । –नमवु = आदर या भक्ति होना; वदना करना । –नमाववु = सिर नवाना; ताबेदार बनना । –पकावबु = सिर खाना । –पाकवु, पाकी जवु = मगजपच्चीसे ऊब जाना (२) सिर दुखने आना । –फरवु = चक्कर आना, सिर घूमना (२) क्रुद्ध होना । –फाटवु = धूप दद या बदबूसे सिरमें दद होना, सिर घूमना (२) गुस्सा आना होना । –फोडवु = मायापच्ची करना, सिर खपाना । –भागवु = घमड चूर करना (२) नुकसान पहुचाना । –भारे थवु = गव या मिजाज बढ जाना, दिमाग चढना (२) सिर भारी होना; सिरमें दद होना । –भोयमा घालवु = सिर झुकाना लज्जित होना जमीनमें गड जाना । –मारवु = किसी बातमें मन लगाना, जी लगाना (२) सिर मारना, बीच-बचाव करना टाँग अडाना, दखल देना । –रगवु = सिर तोडना, फोडना । –सोपवु = शरणमें जाना (२) जान देना सिर देना]

माये अ० ऊपर, उदा० 'घा माये पाटो बाध्यो' (२) सिरके ऊपर । [–आववु = (स्त्रीका) ऋतुमती होना (२) जिम्मे पडना सिर पडना (३) ऊचाई पर आना ऊँचे आना (सूय पतग आदि) । –आढवु = साडी ठीक माये पर आढना (२) जिम्मे लेना सिर पर लेना (३) दिवाला निकालना । –ओराढवु = जवाबदारी या जोखम दूसरे पर डालना सिर डालना मत्थे मढ़ना (२) धोखा देकर माल बेचना, गले मढना । –गाळ चडवी = ऐब लगना । –गाळ मूकवी = ऐब लगाना । –चडाववु = स्वीकार करना, सिर आँखो पर होना (२) सिर चढाना बहकाना, गुस्ताख बनाना । –चडी बेसवु, चडी वागवु = हुक्म न मानना मुहलगा होना (२) किसीकी सत्ता हथियाना (३) बढिया या बढकर होना । –छीणी मूकवी = बिगाड डालना, नष्ट करना (२) नुकसान करना हानि पहुचाना । –झाड ऊगवां = बहुत कष्ट पडना, सिर पर पहाड गिरना । –टाल पडवी = जवाबदारी या भार वहन करते करते या अनुभवकी ठोकरे खाते खाते बूढा होना । –थी उतारी नाखवु = सिरसे बोझ उतारना किसी भार दायित्वसे मुक्ति प्राप्त करना, पीछा छुडाना । –धूळ घालवी = कलह खडा करना (२) अपने ऊपर दोष या कलक ले लेना (३) अपने आपको कलकित करना खुद अपमानित होना । –पडवु = जिम्मे आ पडना सिर पर आ पडना (२) –के कारण घाटा सहना पडे ऐसी हालतमें आ पडना उदा० 'अमुक माल माये पडयो' । –पाडवु = सिर मढ़ना । –मारवु = जिसमें घाटा सहना पडे ऐसी चीज किसीके गले मढना । –मोत भमवु = सिर पर मौतका खेलना । –राखवु = जिम्मे लेना सिर लेना । –लेवु = जिम्मे लेना (२) अपने ऊपर ले लेना (झगडा घाटा आदि) । –वहोरवु = देखिये माये लेवु । –हाथ फेरववो,

मूकवो=अपना गुण-स्वभाव दूसरको देना (२) आशीर्वाद देना। —होवु= ऋतुमती होना (२) जिम्मेदारी होना सिर होना, जिम्मे होना (३) सिर आँखों पर होना ]
माथोडु न० सिर डूब जाय उतनी गहराई पुरुष, ऊँचाई, गहराईकी एक माप
मादळियु न० गंडा या तावीज रखनेका सोने-चाँदीका खास आकारका आभूषण, चौकी, तावीज
माधुकरी स्त्री० घर घर जाकर भिक्षा माँगना, मधुकरी (भिक्षा)
माध्यमिक वि० माध्यमिक, मध्यका (२) प्रारंभिकसे आगेका, 'सेकंडरी'
माध्यमिक शाळा स्त्री० हाईस्कूल', माध्यमिक शाला
मान न० मान, प्रतिष्ठा (२) आदर, सद्भाव (३) अभिमान, मान (४) तौल, तोल, नाप, मान (५) लोगेरी घर्म' [ग]। [—आपवुं देवुं=सत्कार करना मान रखना, मान देना। —मागवु=विशेष आजिज्रीकी अपेक्षा रखना मानकी इच्छा करना। —मां रहेवु=घमड या बडप्पनमें रहना। —मूकवु=अभिमानका त्याग करना। —राखवु=मान रखना बात रखना (२) मानभग न हो ऐसा करना, प्रतिष्ठा बनाये रखना ]
मानचित्र न० मानचित्र, नक्शा, 'रिलीफ-मैप'
मानत(—ता) स्त्री० मनौती, मानता
मानद वि० मान देनेवाला मानप्रद (२) अवैतनिक आनररी
मानपान न० मान आदर (२) प्रतिष्ठा
मानभग पु० मानभग अपमान (२) वि०
मानमरतबो पु० मतबा, प्रतिष्ठा
मानमर्यादा स्त्री० अदब, लिहाज
मानयतु वि० माननीय, प्रतिष्ठित
मानवी वि० मानव, मनुष्य संबंधी, मनुष्योचित (२) पु० मनुष्य, मानव
मानवु स०क्रि० मानना, स्वीकार करना, कबूल करना (२) मान करना, गिनना, कुछ मूल्य-महत्त्वका समझना (३) मनौती मानना [लाडला
मानीतु वि० खास प्रेमपात्र अति प्यारा,
माप न० माप, परिमाण, नाप, मिकदार, वजन (२) [ला] प्रतिष्ठा, वकअत (३) हद, हिसाब। [—काढवु, जोवु=मापना, नापना (२) अटकल बाँधकर अदाज़ लगाना (३) ताकत देखना बल परखना। —खोवु= इज्जत गँवाना, वकअत न रहना। —राखवु=मान रखना (२) हद या मात्रा या प्रमाण रखना ]
मापणी स्त्री० नपाई पमाइश
मापलु न० नापनेका पात्र, नपुआ
मापवु स०क्रि० नापना, मापना, पैमाइश करना (२) पदल जाना [ला]
मापियु, मापु न० नापनेका बरतन या साधन, नपुआ
माफक वि० अनुकूल, रुचिकर मुआफ़िक (२) अ०—के अनुसार मुताबिक
माफकसर अ० प्रमाणके अनुसार, प्रमाणत हिसाबसे
माफी स्त्री० माफी, क्षमा (२) जाने देना, मुक्ति, माफी। [—आपवी, बक्षवी= माफ करना (२) क्षमा करके छोड देना। —मळवी=माफी मिलना (२) मुक्ति मिलना (फीस, कर आदिसे) ]

माफीपत्र पु०, न० माफी माँगनेवाली या देनेवाली चिट्ठी या पत्र
माफो पु० रथ, मुहाफ़ा
माबाप न० ब० व० मातापिता, माँबाप या मातृ पितृतुल्य व्यक्ति (२) किसी बातका आधार उत्पत्तिस्थान या मूल कारण [ला ] उदा० आ सचना माबाप बतावो
माम स्त्री० माया ममता (२) आश्चर्य ताज्जुब (३) धैर्य दृढता (४) टेक ममत्व [ल्दार
मामलतदार पु० मामलतदार तहसी-
मामलो पुं० मामला परिस्थिति बात (२) नाजुक समय बडी संकटका समय। [–काबूमां आववो = मामला –परिस्थिति काबूमें आना। –बीफरवो = मामला बिगड़ना किसीके काबूके बाहर होना बात हाथसे जाना ]
मामा पु० ब० व० माँका भाई मामा (२) शत्रु चोर [ला ]। [–मळवा = चोर मिलना ]
मामामामीनु करवु = सगे-संबंधियोंका पक्ष लेना या तरफदारी करना
मामाजी मामासासरा पु० ब० व० पति या पत्नीका मामा ममिया ससुर
मामी स्त्री० मामाकी पत्नी मामी
मामीजी मामीसासु स्त्री० पति या पत्नीकी मामी, ममिया सास
मामूल न० मामूल रिवाज
मामूली वि० मामूली साधारण
मामेरु न० देखिये मोसाळु
मामो पु० माँका भाई, मामा (२) शत्रु चोर [ला ]
मायकांगर (–ग)लु वि० नामर्द, कायर
मायनो पु० मानी, अर्थ (२) हेतु इरादा

माया स्त्री० माया, प्रकृति, अविद्या (२) कपट माया, धोखा, इंद्रजाल (३) [ला ] ममता माया स्नेह (४) ममताका कोई भी विषय (५) धन दौलत, माया। [काची माया = धोखा खा जाय ऐसा मनुष्य। पहोंचेली माया = पक्का किसीसे छला न जाय ऐसा मनुष्य। –करवी = स्नेह करना, प्रीति जोडना। –थवी = राग स्नेह होना। –राखवी = ममता राग रखना ]
मायाममता स्त्री० दया माया स्नेह
मार पु० मार ताडन चोट (२) मौत मार (३) मारामार विपुलता अधिकता [ला ]। [–खावो = मार खाना (२) घाटा सहना। –पडवो = मार मिलना (२) नुकसान पहुंचना। कामनो मार चालवो = मारामार काम चलना। मूढ मार मूंगो मार = मीठी मार ]
मारकणु वि० मरकहा हथछुट मरखहा
मारकूट स्त्री० मारकुटाई मारपीट
मारकेट न० मार्केट, मंडी
मारको पु० मारका निशान, छाप (२) इफरात विपुलता
मारखाउ वि० जो सदा मार खाये पिट्टू
मारग पु० देखिये माग
मारमूड स्त्री० एक दूसरेको मारना और ठोकना मारकुटाई
मारदडी स्त्री० गेंदसे खेलनेका एक खेल गेंदतडी [पीटना मारपीट
मारपीट स्त्री० एक दूसरेका मारना और
मारफत अ० द्वारा जरिये मारफत (२) स्त्री० आढतिया या दलालके द्वारा काम करनेकी रीत (३) दलाली आढत
मारफतियो पु० दलाल आढतिया अडतिया

मारफाड स्त्री० मारपीट
मारवु स०क्रि० मारना, चोट पहुँचाना आघात करना, ठाकना, पीटना (२) मारडालना, जान लेना (३) पीछे रेल देना, मार हटाना, भगाना, खदेड़ना (४) विशिष्ट गुण धमका नाश करना बरबाद करना (चमड़ी) फोड़ना (गवाह) (५) लूटना, धावा बोलकर लूट लेना (गाँव, नफा, खजाना), जोशसे कोई काम करना, व्यय कोशिश करना, (फवा) मारना (६) असर हो ऐसा प्रयोग करना, मारना (ताना, वचन आँख, गप आदि) (७) प्रहार करनेके लिए फेंकना, चलाना (तीर, तलवार आदि) (८) रोकना, सहना, मारना (भूख, मन) (९) धातुकी भस्म, कुश्ता करना, मारना (१०) चोरना, हड़पना माल मारना [ला] (११) लगाना ठोकना, गाड़ना, चुभाना, मारना जबान बद करना (ताला, थिगली, काग लोग कील आदि) (१२) पटकना, दे मारना उदा० 'मायामा मारवु' (१३) -का असर झाँकी या वेदना दिखाई देना (चमक भाप धुप लापन फीकापन आदि) (१४) जबरदस्ती या धोखा देकर गले मढना। [मारी खावु =माल मारना, हड़पना। मारी नाखवु =जानसे मार डालना (२) घूस देकर अपना बनाना। मारी पाडवु = मार डालना (२) एक साथ हड़पना या प्राप्त करना, रुपया मारना। मारी मूकवु =सरपट दौड़ना। मार्यु जवु = मारा जाना (युद्धमें) (२) घाटा या हानिमें आ पड़ना। मार्यु मार्यु फरवु = मारा मारा फिरना। मार्यु फरवु = किसी चीजकी कमी होना, न मिलना (२) -की कमी न होना, मिलना]
मारमारा स्त्री० मारपीट, लड़ाई
मारामार(-री) स्त्री० लड़ाई, वारदात (२) तंगी, कमी
मारीतारी(मा', ता') स्त्री० गाली-गलौज, तू-तू, मैं-मैं (२) निंदा
मारुतारु करवु = भेदभाव रखना
मारो पु० जल्लाद, वधिक (२) मारामार, वार पर वार (करना) (३) [ला] इफरात, विपुलता। [-चलाववो = मारामार, लगातार प्रहार करना (२) [ला] अच्छा भोजन मिलने पर खूब खाना, हाथ मारना]
मार्क पु० मार्का (ट्रेडमार्क) (२) अंक, नंबर (परीक्षा आदिके फलमें)
मार्ग पु० मार्ग, रास्ता (२) रूढ़ि, प्रथा चाल (३) धर्ममत, पंथ, संप्रदाय। [-काढवो = निबटारा करना, हल करना रास्ता निकालना। -लेवो = मार्ग ग्रहण करना (२) प्रथा ग्रहण करना (३) रास्ता लेना, उपाय लेना]
माल पु० माल, सामान, असबाब (२) धन-दौलत, माल (३) [ला] सत्त्व हक़ीक़त, हस्ती, माल (४) मिष्टान्न मिठाई, माल (५) गाँजा। [-मारवो = रिश्वत खयानत आदिसे पैसा पैदा करना, माल मारना]
मालकांक(-ग)णी स्त्री० मालकँगनी
मालकी स्त्री० मालिकी, स्वामित्व
मालकीहक(क्क) पु० मालिकाना हक़, स्वामित्व, मालिकी
मालखु न० धातुके तार या डोरेमें पिरोकर रखा हुआ कागज या चिट्ठियोंका ढेर (२) बड़ी माला। [हाडकांनु मालखु

मांडवो(०) पु० मडप मच-मडप, मडवा (२) [ला] कन्या बेटी। [-आववो=बेटी जनमना। -ऊभो थवो=बेटी ब्याहने योग्य होना]
मांडवामहुरत, मांडवामुरत (०) न० कन्याके घर लग्न मडप स्थापित करने की विधि या मुहूर्त
मांदगी(०) स्त्री० मांदगी, बीमारी
मांदलु (०) वि० सदा बीमार रहनेवाला मांदा, (इससे) दुबल, ढीला, सुस्त
मांदु(०) वि० मांदा, बीमार रोगी
मांदुसाजु(०) वि०(२)न०कभी बीमार, कभी स्वस्थ या तदुरुस्त
मांस(०) न० मास गोश्त आमिष
मांसमाटी(०) न० ब० व० मांस
मांही(-हे) अ० अदर, में भीतर
मांहेलु(०) वि० भीतरका
मांहोमांहे(०) अ० आपसमें
मांह्यलु वि० अदरूनी भीतरका
मिचकारवु स० क्रि० मीचना मूदना
मिचकारो पु० मिचकाना झपक
मिचामणां न०ब०व०आंखोका बार-बार खोलना और बन्द करना आंखमुदाई (२)आंखसे इशारा करना इशारेबाजी
मिचावु अ० क्रि० 'मीचवु'का कर्मणि (आंखोंका)मिचना, मुदना
मिजबान पु० मेजबान मेहमानदार
मिजबानी स्त्री० जियाफ़त दावत(२) मेहमाननवाज़ी मेजबानी। [-उडावबी, करवी=दावतका मजा लूटना]
मिजलस स्त्री० नाच रगकी महफ़िल, जलसा (२) मजलिस सभा
मिजागरु न०(किवाडका)कब्ज़ा कुलाबा
मिजाज पु० गुस्सा (२) अभिमान घमड मिजाज(३)तबीअत मिजाज। [-करवो=क्रुद्ध होना, गुस्सा करना (२)मिजाज, घमड करना इतराना। -खसवो, खोवो, जवो=क्रुद्ध होना। -ठेकाणे न होवो=गुस्सा करना आपेसे बाहर होना] [मिजाजी घमडी
मिजाजो वि० गुस्सैल क्रोधी (२)
मिटाववु स० क्रि० मिटाना
मिणावु अ० क्रि० नशा छाना (२) (मवशीका)दूध चढाना दूध चुरा रखना
मित्राचारी स्त्री० मित्रता, मैत्री दोस्ती
मिनार(-रो) पु० मीनार
मिनिट स्त्री० मिनट
मियाउ न० बिल्लीकी बोली, म्याव
मियान न० मियान
मियां पु० मुसलमान सज्जन(२)सम्मानित मुसलमानका सबोधन, मियाँ
मिरात स्त्री० दौलत, पूजी
मिल स्त्री० मिल(प्राय कपडेकी)
मिलकत स्त्री० धन-सपत्ति, जायदाद मिल्कियत
मिलन न० मिलन मुलाकात भेंट
मिलनसार वि० मिलनसार
मिलकामदार,मिलमजूर पु० मिलमज़दूर
मिलाप पु० मिलाप, मेल, भेंट
मिलावट स्त्री० मिलावट, मिश्रण
मिलाववु स०क्रि० मिलाना मिश्रित करना
मिष न० मिस मिष, बहाना। [ने मिषे=-का बहाना बनाकर -के मिष]
मिसर न० मिस्र (देश)
मिसरी स्त्री० साफ करके जमाई हुई चीनी, मिसरी
मिसाल स्त्री० उदाहरण मिसाल(२) अ० -की तरह, -के अनुसार
मिस्त्री पु० होशियार कारीगर मिस्तरी

मीचवु स० क्रि० (आँख) मीचना, बंद करना [मीगी, गिरी
मीज स्त्री० बीजके भीतरका गूदा,
मीजान न० अटकल, अंदाजा, नाप, उचित मात्रा [सार, हिसाबसे
मीजानसर अ० प्रमाण या मात्राके अनु-
मीट स्त्री० नज़र एकटक दृष्टि, टक टकी टिकटिकी। [–माडवी=टकटकी लगाकर देखना, प्रतीक्षा करना (२) (–के पास) आशा रखना, –से इच्छा करना] [मिटना(२)रोगमुक्त होना
मीटवु अ०क्रि० लुप्त होना, नष्ट होना,
मीठडां न० ब० व० प्यारका आलिंगन (२) वारने। [–लेवां=बलायें लेना]
मीठडुं वि० मिठासवाला, मीठा (२) मिठबोला मिट्ठू (३) न० देखिये 'मीठडां'
मीठाबोलु वि० मिठबोला, मधुरभाषी
मीठाश स्त्री० मिष्टान्न, मिठाई (२) मिठास, माधुर्य
मीठी स्त्री० चुंबन मिट्ठी(२,स्नेहालिंगन
मीठु वि० मधुर, मीठा (२) जिसमें मिठास हो मधुर रसवाला, मीठा (३) न० नमक। [मीठा झाडनां मूळ कापवां=नेक आदमीसे इतना फायदा उठाना कि नेकी करनेवालेकी ही हानि हो। मीठी जीभ=खुशामदी–प्रिय लगे ऐसी जबान। –मरचु भभराववु= नमक मिर्च मिलाना]
मीठुं लींबु न० मीठा नीबू चकोतरा
मीठो लीमडो पु० मीठा नीम
मीडु न० शून्य, बिंदु, सिफर। [–वळवु =रद्द होना (२) खतम होना (३) निर्वंश होना घर बेचिराग होना। एकडा वगरना मीडां= (प्रधान व्यक्तिके अभावमें) मूल्यरहित और बलहीन चीजें और व्यक्ति]
मीढळ न० मैनफल, मदनफल
मीढी(०आवळ) स्त्री० सोनामुखी, भुई खखसा
मीण न० मोम
मीणकपड, मीणकापड न० मोमजामा
मीणबत्ती स्त्री० मोमबत्ती
मीणियु वि० मोमवाला (२) न० मोम जामा [हुआ
मीणियु, मीणु वि० नशीला नशा चढ़ा
मीणो पु० नशा, कैफ़ (२) मादक द्रव्य, नशीली चीज नशा
मीनडी स्त्री० बिल्ली
मीनडु न० बिल्ली
मीनमेख(–ष) स्त्री० एतराज, विरोध शकाशीलता (२) घटा-बढ़ी करनेका भाव (३) अ० कमोबेश
मीनाकारी वि० बेल-बूटेदार (२) स्त्री० मीनाकारी, मीना
मीनां अ० हार स्वीकार करनेका संकेत शब्द। [–कहेवु = हार स्वीकार करना, चां बोलना]
मीनी स्त्री० बिल्ली
मीनो पु० सोने-चांदी पर बनाया जानेवाला रंगीन काम मीना
मीर पु० मीर, अमीर, सरदार
मीरास स्त्री० मीरास, वरासत
मींचवु स० क्रि० देखिये 'मीचवु'
मींचामणा देखिये 'मिचामणा'
मींचावु अ० क्रि० देखिये 'मिचावु'
मींज स्त्री० देखिये 'मीज'
मींड स्त्री० मींड (संगीतमें)
मींडु न० देखिये मीडु
मींढळ न० देखिये 'मीढळ'

मींढी(०आवळ) स्त्री० देखिये 'मींढी'
मींढ वि० जो मनमें समझे मगर बाहर व्यक्त न होने दे मचला(२)मक्कार धूत
मींदडी स्त्री० बिल्ली
मींदडु न० बिल्ली
मुक्टो पु० देखिये 'मुगटो'
मुकद्दमो पु० मुकदमा, मुकद्मा, दावा
मुकरदम पु० देखिये 'मुकादम'
मुकरदमो पु० देखिये 'मुकद्दमो'
मुकरर वि० त किया हुआ नियत, मुकरर [इनकार करना मुकरना
मुकरवु, मुकरी जवु अ० क्रि० कहकर
मुकादम पु० मुकद्दम, नायक, मुखिया टडल(मजदूराका) [गिरी
मुकादमी स्त्री० मुकद्दमका काम, नायक
मुकाबले अ० मुकाबलेमें
मुकाबलो पु० बराबरी तुलना मुका बला(२)आमना-सामना, मुकाबला
मुकाम पु० रहनेका स्थान वास, मुकाम (२) पडाव, मुकाम
मुकाववु स० क्रि० 'मूकवु'का प्रेरणा र्थक रखवाना [रखा जाना
मुकावु अ० क्रि० 'मूकवु'का कमणि,
मुक्की स्त्री० मुक्का घूसा
मुक्को पु० मुक्का घूंसा
मुक्तकंठे अ० खुलकर बगर सकोच रखे मुक्तकंठसे
मुख न० मुख मुह (२)चेहरा मुख मडल(३)आगेका या ऊपरका हिस्सा (४) मुहाना नदीमुख
मुखत्यार वि० जिसे अपनी मर्जीके अनु सार काय करनकी सत्ता दी गई हो, मुखतार (२) एलची प्रतिनिधि, मुखतार
मुखत्यारनामु न० मुखतारनामा-
मुखपत्र न० किसी मडलका पत्र मुखपत्र
मुखपाठ पु० जबानी याद करना घोखना
मुखियो पु० प्रमुख व्यक्ति, मुखिया (२) ठाकुरजीकी सेवा-पूजा करनेवालाका अगुआ, मुखिया
मुखी पु० अग्रेसर नायक अगुआ(२) गाँवका चौधरी मुखिया
मुख्यत्वे, मुख्यत्वे करीने अ० मुख्यतया अक्सर प्राय
मुख्य प्रधान पु० मुख्य मत्री
मुगजी स्त्री० कपडेके किनारे पर लगाई जानेवाली रगीन महीन पट्टी गोट मगजी सजाफ
मुगट पु० पगडी पर लगानेका एक आभूषण (२) राजाका ताज, मुकुट
मुगटी स्त्री० छोटा मुटका
मुगटो पु० एक रेशमी वस्त्र मुटका
मुचरको पु० (गुनहगारका) जमानत नामा, मुचलका
मुछाळो वि० पु० मूछावाला मद मुछदर
मुजब अ० मुजिब —के अनुसार
मुजरो पु० मुजरा सलाम
मुझवण स्त्री० दुविधा घबराहट उलझन
मुझारी स्त्री० (–रो) पु० त्रिदोष सन्नि पात (२) घबराहट, बेचनी
मुझाव अ० क्रि० दम घुटना साँस रुकना (२) दुविधामें पडना घबडाना
मुठ्ठी स्त्री० मुटठी मुश्त(२)मुटठीभर आटा या अन्न जो दानके लिए निकाला जाय मुटठी चुटकी। [–चापवी, दाबवी = मुटठी गरम करना, घूस देना। –मां राखवु = अपने हाथमें – कब्जेमें रखना, मुटठीमें रखना। –वाळवी = हथेली बाँधना (२) देनेसे इनकार करना]

मुठ्ठीभर वि० मुट्ठीभर (२) थोडा
मुठ्ठो पु० बडी मुट्ठी
मुडदाल वि० मुरदा जसा, मृतवत (२) मुरदार बेदम, दुबल (३) मुरदका मास)
मुडदु न० मुरदा, मुर्दा, शव
मुतरडा स्त्री० पेशावखाना
मुतरावबु स०क्रि० 'मुतरवु' का प्रेरणार्थक
मुत्सद्दी पु० हिसाब लिखनेवाला मुतसद्दी (२) राजकायमें कुशल व्यक्ति, राजनीतिज्ञ (३) [ला] दावँ-पेच जाननेवाला युक्तिबाज
मुदत स्त्री० मुद्दत समय (२) अवधि, मुद्दत। [-थवी = समय होना (२) मीआद या अवधि पूरी होना। -बांधवी = समय नियत करना मुद्दत बाँधना, अवधि देना। -पडवी = मुकदमेकी सुनवाई किसी अन्य दिन पर रखना मुकदमेकी तारीख पडना। -पाकवी = मीआदका पूर्ण होना। -मारवी = अवधि देना; मुद्दत बाधना]
मुर्तिय वि० मुद्दती मीआदी, मीयादी
मुर्तियो ताव पु० मीआदी बुखार, 'टायफाइड'
मुद्दत स्त्री० देखिये 'मुदत'
मुद्दल न० मूलधन पूंजी (२) अ० बिलकुल निरा एकदम [नि सदेह बेशक
मुद्दाम अ० विशेषत, खासकर (२)
मुद्दामाल पु० खास महत्वका या आवश्यक माल (२) वह माल जिससे गुनाहका प्रमाण सबूत मिले
मुद्दा पु० प्रमाण सबूत (२) महत्वपूर्ण काम, विषय या बाबत (३) 'मूल' वारेण, जड आरभ, मुद्दआ
मुनक्का स्त्री० मुनक्का
मुनशी पु० मुशी लेखक, ग्रथकार (२) लिखनेवाला, लिखनेका काम करनेवाला, मुहर्रिर, मुंशी (३) उर्दू-फारसी या अरबी पढानेवाला, मुशी
मुनसफ पु० दीवानी अदालतका न्यायाधीश, मुसिफ
मुनसफी स्त्री० मुसिफका काम मुसिफी (२) अधिकार, सत्ता (३) विवेक करनेकी बुद्धि
मुनास(-सि)ब वि० मुनासिब, वाजिब
मुनीम पु० कोठीका प्रधान गुमाश्ता, मुनीम
मुफलिस वि० मुफलिस, गरीब
मुबारक वि० मुबारक, सौभाग्यशाली, शुभ धन्य। [न मुबारक हो, रहो = -को मुबारक हो हम नही चाहिए]
मुबारकबादी स्त्री० मुबारकबादी, मुबारकबाद, बधाई अभिनदन
मुरघी स्त्री० मुर्गी, मुरगी
मुरघो पु० मुरगा, मुर्ग
मुरत न० मुहूर्त शुभ काल
मुरतियो पु० दूल्हा, कन्याके लिए प्रस्तावित अथवा निश्चित किया हुआ वर
मुरब्बी वि० (२) पु० (कुनबेमें) पूज्य, बडा, बुजुर्ग, गुरुजन (३) कद्रदान, सरपरस्त, मुरब्बी, 'पेट्रन'
मुरब्बो पु० मुरब्बा
मुलक पु० मुल्क, देश प्रदेश
मुलकी वि० मुल्की मुल्क-सबधी, मुल्कका (२) दीवानी, महसूली
मुलतवी वि० मुलतवी, मुल्तवी, स्थगित
मुलवणी स्त्री० मूल्य निश्चित करना, मूल्याकन
मुलाकात स्त्री० मुलाकात, भेंट
मुलाकाती वि० मुलाकात सबधी (२) पु० मुलाकात करनेवाला, मुलाकाती

मुलाम वि० सुंदर, शोभन
मुलाम(-मो) पु० मुलम्मा, गिल्ट
मुल्लो पु० पूंजी, मूलधन
मुवाडु न० छोटा गांव खेडा पुरवा
मुवाळो पु० बाल केश
मुशळ न० मूसल, मुसल
मुशळधार वि० मुसलाधार
मुशायरो पु० मुशायरा
मुश्केटाट वि० पीठ पीछे मुश्कें बांधा हुआ
मुश्केल वि० मुश्किल कठिन
मुश्केली स्त्री० मुश्किल, मुसीबत कठिनाई
मुसद्दी वि०(२) पु० देखिये मुत्सद्दी
मुसद्दो पु० खर्रा मसौदा (२) अयधन शैलीवाला लेख
मुसल(-ळ) न० मूसल मुसल
मुसळधार वि० देखिये मुशळधार
मुसाफर पु० मुसाफिर यात्री
मुसाफरखानु न० मुसाफिरखाना सराय
मुसाफरी स्त्री० सफर, प्रवास, मुसाफिरी
मुसाफरी बंगलो पु० डाकबंगला
मुस्ताक वि० आतुर मुस्ताक(२)दृढ, अटल। [-रहेवु = जमा रहना अटल रहना]
मुहूत न० मुहूर्त दो घडीका समय, ४८ मिनट(२)कोई कार्य आरंभ करनेका शुभ समय मुहूर्त, साइत साअत
मुंज न० एक घास मूंज
मुंडी वि० मुंडे हुए सिरवाला मुंडी (२,पु० नाई, मुंडी(३)संन्यासी, मुंडी
मूई वि० स्त्री० मरी हुई, मुई
मूउ वि० मरा हुआ मुआ (२) क्रोध या प्यारमें दिया जानेवाला एक विशेषण – उद्गार, मुआ
मूएलु वि० मरा हुआ, मृत

मूओ वि०पु० मृत मुआ। [मूआ नहीं ने पाछा थया, मूआ नहीं ने मांदा पड्या = कोई खास फर्क न पडा एक-सा, जहांका तहां रहना। -वर ने बळी जान = जाने दो छोड दो वह बात मुझे क्या]
मूकवु स० क्रि० छोडना तजना, रिहा करना, मुक्त करना (२) (अमुक स्थान पर) नियुक्त करना लगाना कायम करना (चीज़) सजाना सिलसिलेसे रखना, रखना (३) धारण करना पहनना (टोपी पगडी) (४) पकनेके लिए चूल्हे पर रखना(साग भात आदि) (५) रेहन रखना सौंपना सिपुर्द करना रखना उदा० तेने त्यां सो रूपिया मूक्या छे (६)सीखनेके लिए नियत स्थान पर पहुंचाना, लगाना, उदा० शराफनी दूकाने-निशाळे मूक्यो (७) कुछ जगह छोडना उदा० चार लीटी मूकी दीधी (८)-के जिम्मे डालना रखना थापना। [ऊंचु मूकवु = खतम करना पूरा करना, निबटाना (२) रहने देना(काम)। पाणी मूकवु = हाथमें पानी लेकर संकल्प करना, प्रतिज्ञा करना। वात मूकवी = बात छेडना जिक्र करना (२) बात पेश करना]
मूगु वि० गूंगा, मूक(२)शान्त, चुप मौन। [मूगो मार = मीठी मार गुप्त मार]
मूछ स्त्री० मूछ। [-आववी, ऊगवी = मूछोंका उगना मसें भीगना (२) लडकेका जवानीमें आना। -ऊंची राखवी = प्रतिज्ञा या इज्जत निबाहना आन रखना अपनी बात रखना। -नीची थई जवी = मूछ नीची होना, इज्जत खोना। -नो आंकडो नमवा

न देवो = गव रखना मूछ नीची न होने देना।—नो वोरो फूटवो = मसे भीगना, मूछ उगना। —नो वाळ = मूछका वाल। —पर ताव, ताल देवो = मूछ पर ताव देना, मूछ मरोडना। —पर लींबु ठराववां, नचाववां, राखवां = गव करना। —मा हसवु = स्मित करना, मुसक्राना ] [हौसला, मुस्त

मूजी वि० कजूस (२) बेअक्ल या पस्त

मूठ स्त्री० मुठी, मूठ (२) कब्जा, दस्ता, मूठ (३) तांत्रिक प्रयोग, मूठ। [—मारवी = मत्र पढकर तांत्रिक प्रयोग करना, मूठ मारना ]

मूठी स्त्री० देखिये मुठठी। [—श्रो भरावश = बेकार कोशिश कराना, व्यथ मायापच्ची कराना। —वाळीने (नासवु दोडवु) = दुम दबाकर। बांधी मूठी = गुप्त या रहस्यमद यात (२) इज्जत कायम रहना ]

मूठो पु० बडी मुठ्ठी

मूडकु न० मुड सिर, कपाल

मूडी स्त्री० मुह या कपालका भाग, मूड। [—नीची करवी = टेक या इज्जत छोड देना जाने देना। नीची मूडीए = सिर नवाकर लज्जित होकर, सिर नीचा करके ]

मूडी स्त्री० पूजी, धन (२) व्यापार—उद्योगमें लगाया हुआ धन मूलधन [—हाथमां होवी = मुठठीमें होना कब्जेमें होना ] [पूंजीपति

मूडीदार वि० (२) पु० धनी व्यक्ति,

मूडीवाद पु० पूजीवाद, सरमायादारी केपिटालिज्म [सरमायादारी

मूडीवादी वि० (२) पु० पूंजीवादी,

मूडो पु० मूढा, मोढा

मूतर न० मूत्र, मूत, पेशाव

मूतरवु अ० क्रि० मूतना। [मूतरी पडवुं = डर जाना, घबराना ]

मूमती स्त्री० कपडेकी पट्टी जो जैन यति मुह पर बांधते है, मुखपत्री

मूरख वि० (२) पु० मूख

मूरखाई, मूरखामी स्त्री० मूखता

मूरखु वि० मूख

मूरझावु अ० क्रि० मुरझाना

मूर्खाई स्त्री० मूखता, नासमझी

मूल न० कीमत, मूल्य, दाम

मूलववु स० क्रि० मूल्य ठहराना (२) खरीदना (३) कद्र करना, गुणकी पहचान करना

मूल्य न० मूल्य, कीमत, दाम

मूल्यवान वि० मूल्यवान, कीमती

मूसळी स्त्री० मूसली

मूसळी स्त्री० बट्टा, दस्ता

मूळ वि० मूल, असल, पहलेका, आद्य (२) न० पेड-पौधेकी जड, मूल (३) आधार, नीव बुनियाद (४) नदीका उद्गमस्थान, मूलस्रोत (५) आदि कारण [ला]। [—मां, मूळे = असलमें (२) शुरूमें, आदिमें मूलत ]

मूळकारण न० मुख्य कारण

मूळगत वि० मूलगत

मूळगु वि० (२) अ० असल, आद्य, मूल (३) तमाम, सारा, कुल

मूळभूत वि० मूलभूत, बुनियादी, आधाररूप [कवहरा, धणमाला

मूळाक्षर पु० वणमालाके मूल अक्षर,

मूळाडियु, मूळाडु न० जड, मूल

मूळियु न० जड, मूल

मूळो स्त्री० मूलकी छोटी शाखाएँ

मूळो पु० मूली

मूंगुं वि० देखिये 'मूगु'
मूंगी वि० देखिये 'मूजी'
मूंझवण(-णो)स्त्री०आकुलता बेचनी व्यग्रता उल्झन, घबराहट
मूंझववुं स० क्रि० आकुल बनाना, उलझनमें डालना बेचैन बनाना
मुझारो(-रो) देखिये मुझारी'
मूंझावुं अ० क्रि० देखिये 'मुझावु'
मूंडकुं न० मूड, मुड सिर, खोपडी
मूंडवुं स० क्रि० सिरके बाल उस्तुरेसे बनाना मूडना (२) [ला] ठगना, मूंडना(३)चेला मूंडना
मूंडाववुं स० क्रि० 'मूडवु'का प्रेरणार्थक, मुडाना मुडाना
मूंडावुं अ० क्रि० मूडवु का कर्मणि, मूंडा जाना, मुंडना
मूंडियो पु० मुडिया, सन्यासी
मूंडी स्त्री० वह स्त्री जिसका सिर मुडा हुआ हो मुडी(२)मूंडी, मूड सिर
मूंडु वि० मुडित मुडा हुआ, मुडा
मूंडो पु० मुडा हुआ सिर, मुड (२) मुडित सिरवाला व्यक्ति, मुडिया
मृगजल(-ळ) न० मृगजल
मृगली स्त्री० हिरनी मृगी
मगलु न० हिरन मृग
मगलो पु० हिरन मृग
मृत्युदंड पु० मौतकी सजा देहात-दंड
मृत्युपत्र न० मृत्युलेख पु० वरासतनामा
मृत्युवेरो पु० मृत्युकर
मे पु० मई(मास)
मेख स्त्री० मेख खूटी कील(२) पच्चर । [-मारवी = कील ठोकना, मेख मारना (२) रुकावट डालना पच्चर मारना मेख मारना (३) मजबूत या अटल बना देना खूंटा गाडना । सोनानी थाळीमां लोडानी मेख = इज्जतमें कलकका टीका (लगना) ]
मेघ पु० मेंह बारिश(२)बादल, मेघ (३) मेघ राग (४) एक छद
मेघधनुष(-ष्य) न० इद्रधनुप
मेघराजा पु० इद्र (२) बरसात मेंह
मेघल(-ली) वि० स्त्री० बादलसे ढका हुआ मेघाच्छन्न
मेघाडंबर पु०, न० घनघटा बदली (२)बादलोका गरजना, मेघाडबर (३)छतरीदार हौदा
मेज स्त्री० जु० मेज, टेबुल
मेजबान पु० मेजबानी स्त्री० देखिये 'मिजबान, मिजबानी' [मजिल
मेडी स्त्री० छोटे मकानकी ऊपरकी
मेडो पु० ऊपरकी मजिल छत
मेते(में) अ० खुद स्वय
मेथियुं न० मेथीयुक्त मसाला भरकर बनाया हुआ अचार
मेथी स्त्री० एक प्रकारके दाने या उसके पत्ते, मेथी । [-ना = मेथीके लड्डू(२) बहुत भारी लाभ(३)मिष्टान्न उदा० 'मेथीना करी मूक्या छे ]
मेथीपाक पु० मेथीके लड्डू(२)[ला]मार
मेदनी स्त्री० धरती, दुनिया मेदिनी (२)भीड मजमा
मेदान(में) न० मदान
मेदानी(में) वि० मदानी (खेल)
मेंदी(में) स्त्री० एक वनस्पति मेहदी
मेंदो(में) पु० मदा (गहूका)
मेना(में) स्त्री० मना सारिका
मेनो(में)पु० देखिये 'म्यानो'
मेर पु० जपमालामें सबसे ऊपर रहने वाला प्रधान मनका मेरु (२)शिरोमणि, मुकुट(३)नैचेका वह भाग जिस

पर चिलम रहती है, चिलमची(४) सौराष्ट्रमें बसनेवाली एक जाति(५) मेरु पर्वत

मेर स्त्री० ओर, दिशा

मेराई पु० दरजी, दर्जी

मेल पु०, स्त्री० डाकगाडी, मेल्ट्रेन मेल

मेल(मॅ) पु० मल, कचरा, गदगी। [-कापवो = मल काटना, दूर करना। [-मूकवो = दिलमें मल न रहने देना कपट न रखकर साफ-साफ कहना ]

मेलखाउ(मॅ) वि० मैल्खोरा गदखोरा

मेलगाडी स्त्री० डाकगाडी, मेल्ट्रेन

मेलडी(मॅ) स्त्री० चाडाल स्त्रीप्रेत, भूतनी(२)एक देवी, चाडालिनी

मेलण(मॅ) न० छुटकारा, रिहाई

मेलवु(मॅ) स० क्रि० रखना, धरना

मेलाण(मॅ) न० मिलन, मिलाप(२) छुटकारा, मुक्ति(३)डग, कदम। [-थवुं=(ग्रहणमेंसे) छूटना, मुक्त होना ]

मेलाववु(मॅ) स० क्रि० मेलवुंका प्रेरणापक, रखवाना | रखा जाना

मेलावु(मॅ)अ०क्रि० मेलवुंका कमणि

मेली(मॅ) स्त्री० वह झिल्ली जिसमें गर्भस्थ शिशु लिपटा रहता है, आँवल, खेडी, जरायु

मेली विद्या(मॅ) स्त्री० मारण-जारण या भूतप्रेतादिको वशमें करनेकी विद्या मंत्र-तंत्रविद्या

मेलु(मॅ) वि० गदा, मैला(२)कपटी (३)न० मलमूत्रादि मैल(४) भूतप्रेतादि। [-वळगवु = भूत लगना ]

मेवो पु० ताजे या सुखाये हुए फल, मेवा

मेश(मॅ) स्त्री० काजल मसी। [-घसवी (मोढे) = अपयश लेना। -नो चाल्लो = कलकका टीका ]

मेशी वि० कजूस

मेस(मॅ) स्त्री० देखिये 'मेश'

मेह पु०मेंह बारिश। [माग्या मेह वरसवा =जरूरतके अनुसार मेंह बरसना, राम राज्य होना ]

मेहुलो पु० मेंह, वर्षा

मेळ पु० रोजका आय-व्ययका हिसाब, ब्यौरा लेखा(२)हिसाब, समझ, महत्त्व हेतु उदा० 'अत्यारे त्यां जवानो शो मेळ छे?'(३)एकसापन सादृश्य, समानता(४)बनत मेल(५)इकट्ठा होना, मिलन मेल(६)मेल(सगीतमें) सुरोका मिलना(७)सयोग अनुकूलता मेल, उदा० हमणा मने त्यां आववानो मेळ नथी। [-आववो =एकदिल होना मेल खाना(२)अपनी जगह पर ठीक बैठना (३) मौका मिलना। -काढवो बेसाडवो, मेळववो = जमाखर्च करना, हिसाब मिलाना (२) रोकड निकालना(३)अनुकूल करना मेल मिलाना। -खावो बसवो = मेल खाना, मेल बैठना (२) अनुकूलता होना, सयोग होना (३) सगतिके उपयुक्त होना। -बेसवो मळवो= हिसाब मिलना(२)पटना, मेल बैठना। -रहेवो = बनत होना मेल रहना ]

मेळवण न० मिश्रण(२)जामन। [-करवु = मिश्रण मिलावट करना, मिलाना ]

मेळवणी स्त्री० मिलाना-बढ़ाना, मिलाई(२)मिलानेकी चीज (३)तुलना

मेळववु स० क्रि० इकट्ठा करना, मिश्रित करना, मिलाना(२)प्राप्त करना पाना (३) तुलना करना, मिलाकर देखना, मिलाना (४) दूधमें जामन

डाल्ना जमाना (५) बाजेके स्वराका मेल धरना मिलाना
**मेळाप** पु० मिलाप, मिलन समागम (२) मेल सद्भाव बनत [ला]
**मेळापी** पु० मित्र
**मेळावडो** पु० जमाव, मजमा समूह (२) सभा जल्सा मजलिस सम्मेलन
**मेळ(में)** अ० खुद स्वय (२) अपनी इच्छासे खुशी-खुशी
**मेळो** पु० भेंट, मिलाप मुलाकात (२) मेला। [–भरावो = मेला लगना]
**मेंढी(में०)** स्त्री० भेड
**मेंढु(में०)** न० भेडा, मेढा
**मेंढो** (में०) पु० भेडा मेढा
**मेंदी(में०)** स्त्री० महेंदी हिना
**मेंदो(में०)** पु० देखिये 'मदो
**मयत** स्त्री० मृत्यु (२) मातम मनानेके लिए इकटठा होना (३) वि० मरा हुआ, मृत [चिंता नही
**मोई** वि० देखिये मूई (२) भले
**मोई** स्त्री० गुल्ली डडके खेलम छोटा काठका टुकडा गुल्ली गिल्ली
**मोईदडा** पु० ब० व० गुल्ली-डडा
**मोकलवु** स० क्रि० रवाना करना भेजना, जानेको कहना (२) पहुचाना
**मोकलावबु** स० क्रि० मोकलवु का प्रेरणाथक भिजवाना भनवाना
**मोकळाण(–ण)** (मा) स्त्री० (जगहकी) कुशादगी, विस्तार फलाव
**मोकळु** (मों) वि० खुला हुआ विस्तृत कुशादा (२) [ला] साफदिल, पाकदिल (३) दरियादिल उदार कुशादादस्त।
[–मूकवु = गला फाडकर राना]
**मोकाण**(मा) स्त्री० मौतकी खबर (२) मातम मनानेके लिए इकटठा होना
मातम-पुरसी (३) मुसीबत, शामत। [–ना समाचार = मौतकी खबर अशुभ समाचार] [हुआ मौकूफ
**मोकूफ** वि० बद किया हुआ, छोडा
**मोकूफी** स्त्री० मौकूफी
**मोको** पु० मौका अवसर, ताक दावँ
**मोख** पु० मौका ताक (२) आगेका हिस्सा जो कुछ महत्व रखता हो विशिष्ट स्थान मौका, उदा० 'घर दुकान सारा मोखमा आव्या छे (३) मौका अनुकूलता उपयुक्त काल, उदा० 'मोख आवशे त्यारे पसा आपीश'। [–आववो = मौका मिलना सुभीता या सुयोग प्राप्त होना। –मा फरवु = ताकमें घूमना घातमें फिरना]
**मोखरो**(मा) पु० आगेका हिस्सा, अगीठा, मौका (मकानका)। [**मोखरे करवु** = खतरे आदिके समय किसीको सामने कर देना आगे करना (२) अगुआ बनाना आगे करना। **मोखरे धरवु** = देखिये मोखरे करवु न० १। मोखरे जवु = आगे जाना चलना, अगुआना (२) अगुआ होना। –साचववो = वीराकी तरह आगे बढकर मदानमें आना और युद्ध-सचालन करना]
**मोगर** वि० छिलके निकाली हुई (दाल)
**मोगरी** स्त्री० एक साग
**मोगरी** स्त्री० मुगरी
**मोगरेल** न० मोगरेका तेल
**मोगरो** पु० मोगरा, बनिया बेला (२) मुगरा – हथौडी (३) छोटे गुबद या शिखर जसा आकार कँगूरा (४) बत्तीका सिरा जो बिल्कुल जल गया हो गुल फूल (५) डण्टा, नाव' डाट (६) एक गहना

मोघम(मॉ) वि० (२) अ० अस्पष्ट, अनिश्चित, मुग्घम
मोघवारी(मॉ) स्त्री० महँगी (२) महँगीका भत्ता, महँगाई
मोघाई, मोघारत(मॉ) स्त्री० महँगा होना, महँगी, गिरानी
मोघु(मा) वि० महँगा, कीमती, अधिक दामवाला, तेज (२) [ला] अति प्रिय, दुलारा (३) दुर्लभ, दुष्प्राप्य (४) आदरणीय, सम्मान्य (५) विशिष्ट मान या लाड या प्रेमका इच्छुक, जिसका मनुहार करना पडे। [–मोंघु थवु = मान इच्छना, आदरकी अपेक्षा करना]
मोचण स्त्री० मोचीकी स्त्री, मोचिन
मोची पु० मोची
मोज(मॉ) स्त्री० मौज, आनन्द (२) मरजी तरंग, मौज। [–मां आवे तेम = इच्छाके अनुसार]
मोजडी स्त्री० मखमल या चमडेकी सुन्दर, नाजुक जूती, सलीमशाही जूती
मोजणी स्त्री० पमाइश (जमीन)
मोजणीदार पु० (जमीनकी) पैमाइश करनेवाला
मोजमजा(मॉ) स्त्री० मौज-मजा
मोजशोख(मा) पु० भोग विलास
मोजी(॰लु) (मॉ) वि० आनन्दी, मौजी (२) विलासी (३) मनमें आये सो करनेवाला, तरंगी, मौजी
मोजुं न० मौज पानीकी लहर, तरंग
मोजु न० मोजा या दस्ताना [तैयार
मोजूद वि० मौजूद हाजिर, विद्यमान,
मोजे(मॉ) अ० (अमुक) मुकाम पर, गाँव पर मौजे पर उदा० 'मोजे रामोल'
मोजो पु० देखिये 'मोजु'
मोझार अ० में बीचमें, मझार [प]

मोटप स्त्री० बडप्पन, प्रतिष्ठा, आबरू
मोटपणु न० बडाई (२) बडी उम्र
मोटम स्त्री० देखिये 'मोटप'
मोटाई(मा') स्त्री० देखिये 'मोटप'
मोटाभा(मा) पु० ब० व० पद प्रतिष्ठावाला व्यक्ति, अगुआ, मुखिया
मोटाश(मो') स्त्री० देखिये 'मोटाई'
मोटु(मो') वि० बडा (२) [ला] उदार, सखी (३) प्रतिष्ठावाला, आबरूदार (४) मुख्य, महत्ववाला, बडा, जरूरी, उदा० 'मोटी माटी बाबत'। [मोटा लोक = बडे लोग, बडे आदमी। मोटां जोटां = बालिग, वय प्राप्त, सयाना। –कपाळ = भाग्यशालीका – बडभागी का ललाट। –करवु = बडा करना, पालना-पोसना (२) मान, महत्ता देना बडा बनाना। –पेट = क्षमाशील या सहनशील स्वभाव (२) पेटकी बात पचा नेवाली प्रकृति (३) लालची स्वभाव। –मन = उदारता, दरियादिली। –मों = लालची, पेटू या घूसखोर स्वभाव। मोटे पाटले बेसाडवु = ऊँचे आसन पर बिठाना ज्यादा मान देना, बखान करना]
मोटेथी(मा) अ० ऊची आवाजसे जोरसे
मोटेर वि० बडा बुजुग
मोड(मॉ) पु० शादी जैसे मगल अवसर पर स्त्रीके सिर पर पहनाया जाने वाला एक प्रकारका मुकुट, मौर (२) जिम्मा, भार [ला]। [–मूकवो = दायित्व ग्रहण करना, भार उठाना]
मोड पु० मोड, घुमाव (रास्ते आदिका) (२) अकड, गर्व ऐंठ (३) जिद, टेक (४) हावभाव, नखरे (५) लिखनेका ढब शैली, इबारत

